प्रकाशक :

**श्री रामनिवास धाम ट्रस्ट**
शाहपुरा (भीलवाड़ा)







प्रथम संस्करण : ५०००



मुद्रक :

**श्री रामस्नेही मुद्रणालय**

॥ राम ॥

# प्रकाशन विभाग की ओर से !..

अन्तर्राष्ट्रीय श्री रामस्नेही सम्प्रदाय के वर्तमान पीठाधीश अनन्त श्री विभूषित पूज्यपाद स्वामीजी श्री रामकिशोरजी महाराज की वर्षो से हार्दिक उत्कट इच्छा थी कि प्रात.स्मरणीय परम पूज्यपाद १००८ श्री स्वामीजी श्री रामचरणजी महाराज, उनके पश्चात हुए पीठाधीशो एव अन्य महान् सन्तो द्वारा रचित साहित्य के मुद्रण एवं प्रकाशन हेतु 'श्री रामनिवास धाम' पीठ-स्थल का अपना स्वयं का मुद्रणालय होना चाहिए। परम प्रिय भक्त श्री मनुभाई मुरारजीभाई पटेल, निवासी पादरा, गुजरात, ने आचार्य श्री की इस इच्छा को मूर्त्त रूप दिया एवं आज 'श्री रामनिवास धाम ट्रस्ट' का अपना स्वयं का मुद्रणालय होकर रामस्नेही सत्-साहित्य का प्रकाशन एवं प्रचार का प्रथम प्रयास आपके सम्मुख प्रस्तुत किया जा रहा है।

प्रत्येक सम्प्रदाय की निरन्तरता एव अक्षुण मान्यता उस सम्प्रदाय से सम्बन्धित साहित्य के निरन्तर प्रकाशन एव प्रचार पर निर्भर होती है। अतः परम पूज्य १००८ आचार्य श्री स्वामीजी रामकिशोरजी महाराज के आशीर्वाद एव प्रेरणा से श्री रामनिवास धाम ट्रस्ट द्वारा सचालित विभिन्न प्रवृतियो मे श्री रामचरण

साहित्य एव वाणीजी के प्रकाशन एव प्रचार को मुख्य रूप से सम्मिलित किया जाकर इस शृखला मे यह पुस्तक प्रथम कड़ी है।

"श्री वाणीजी" श्री रामस्नेही सम्प्रदाय की एक महान पुनीत धार्मिक पुस्तक है, जिसका उद्‌गम अनन्त विभूपित श्री १००८ श्री स्वामीजीमहाराज का अनुभव है एव इसका आधार स्वामीजी द्वारा प्राप्त सांसारिक अनुभवो का ज्ञान है। अत. पवित्र 'श्री वाणीजी' का नित्य पाठ प्रत्येक रामस्नेही का मुख्य कर्तव्यहोना चाहिए।

वर्तमान आचार्य श्री-रामकिशोरजी महाराज द्वारा पुनीत वाणोजो के चयनित पदो का संकलन नित्य पाठ के लिये इस पुस्तक मे किया गया है। यदि प्रस्तुत संकलन का थोड़ा-सा भी लाभ पाठकों को प्राप्त होगा तो हम अपने आपको धन्य समझेगे।

चूकि श्री रामनिवास धाम ट्रस्ट प्रकाशन विभाग का यह प्रथम प्रयास है, अत मुद्रण आदि मे अनेक त्रुटियो का रह जाना स्वाभाविक है। आशा है नित्यपाठी सज्जन इन त्रुटियो को ध्यान मे न रखते हुए इस प्रकाशन का अधिक से अधिक उपयोग करेगे।

**प्रकाशन विभाग**

**श्री रामनिवास धाम ट्रस्ट**

**वसंत पंचमी**

संवत २०४४



स्वामीजी श्री १००८ श्री रामकिशोरजी महाराज, वर्तमान पीठाधीश

राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम

# :: अनुक्रमणिका ::

राम

राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम राम

# अथ स्वामीजी श्री संतदासजी महाराज की अणभै वाणी लिख्यते

## प्रथम साखी गुरुदेव को अंग लिख्यते

स्तुति—अणभै पद प्रकाश के, दाइक सत्तगुरु राम।
अनन्त कोटि जनसा हिकी, ताहि करूँ परणाम ।। १ ।।

अग.—सतगुरु का एको शब्द, मन्न कोई लेवे मान :
तो सहज होत है सतदास, मुश्किल से आसान ।। २ ।।

सतगुरु कीनी सतदास, मुश्किल से आसान ।
राम राम की होइ रही, राम-रोम रज ध्यान ।। २ ।।

सतदास हमकू किया, सत्तगुरु वड ईसान ।
देह छूटाँ छूटे नही, पारब्रह्म सूँ ध्यान ।। ३ ।।

सतदास तिहूं लोक मे, एह शिरोमणि संत ।
पूरब जन्म का वीछड्या, सोही मिलाया कंत ।। ४ ।।

सतगुरु मेल मिलाईया, सुरत शब्द का सग ।
अब छुंटत नाही सतदास, लग्या करारी रग ।। ५ ।।

सतगुरु मिलिया सतदास, कटी भरम की पास ।
जम डर भागा जीव का, वस्या राम के वास ।। ६ ।।

भो भागा जम त्रास का, लागा सतगुरु बाण ।
चौरासी का संतदास, मिट गया आवण जाण ।। ७ ।।

सतदास हमकू दिया, राम–नाम ततसार ।
ले पहुँचाया मुक्ति कू, ऐ सतगुरु का उपकार ।। ८ ।।

सतदास सतगुरु कहे, सुणो हमारी सीख ।
राम छडि कर मति भरो, अगल–बगलकू भीख ।। ९ ।।

भाडी होती सतदास,जो सतगुरु मिलता नाहिं ।
बहुत जनम का आतरा, भागा इस भौ माहि। ।१०।।

रामरच्या जोव सतदास, चौरासी कू जाहि ।
गुरु का रचीया रामभजि, मिले राम कै माहिं ।।११।।

मिलताही समै मिलाइ दे, राम मिलण की राह ।
और सपत मे काहा करू, वाहा सतगुरु वाहा ।।१२।।

सतगुरु की महिमा अनन्त, मोपै कही न जाय ।
पगुतराम था सतदास, प्रगट दिया बताय ।।१३।।

सतगुरु मिलिया सतदास, कोई पूरव जनम के भाग ।
सुरत शब्द की शुनि विच, रहीउनमनी लाग ।।१४।।

सतगुरु के सदके करू, तन अपना सौ बार ।

संतदास सतगुरु दिया, एक राम का नाम ।
जगत भुलावरा भगतसूं, नही हमारा काम ।।१७।।

सतगुरु सिंहब सरुप है, सहजै ही गाजे ।
भेड सरुपी जगत है, भिडकै अरु भाजै ।।१८।।

सही जाइ नहीं जगत सूं, सतगुरु हंदी गाज ।
सतदास सोही सहै, सो लहै अमरपद राज ।।१९।।

सतगुरु संम्रथ सतदास, सदा रहत भरपूर ।
दिखलाचत उनसूं मिल्या, तेजपुंज का नूर ।।२०।।

सतगुरु सम्रथ सतदास, वड़ा वेद जग माहि ।
कठिण रोग जामण मरण, सो फिर आवे नाहिं ।।२१।।

।। इति ।।

# अथ साखी सुमरण को अंग लिख्यते

सतदास इक शब्द विच, जो मन रहै समाय ।
तौ चौराशी आवै नही, जमका धका न खाय ।। १ ।।

सब नामां मे राम नाम, जोति सरुपी एह ।
कोई जगावै ध्यान धरि, तो धरै न दूजी देह ।। २ ।।

पल-पल काची देह की, छीन होत है आव ।
नर क्यूं चूके सतदास, राम भजन का दाव ।। ३ ।।

जेते राम विसारिये, तेती गिनीये हाण ।
जेते राम चितारिये, तेती ही वृद्धि जाण ।। ४ ।।

जीवण मरण लग एक रस, रहे राम सूं प्रीत ।
संतदास नर देह की, वै गया ज बाजी जीत ।। ५ ।।

संतदास कोई इन्द्र सूं, नर वड भागी होय ।
राम नामकूं रात दिन, याद करत है सोय ॥ ६ ॥

राम नामकूं संतदास, याद करै जो कोय ।
मुक्ति लहै सुख में रहै, मनवाँछित फल होय ॥ ७ ॥

राम कृपा जब होत है, तब कह्या जात है राम ।
राम कृपा विन सतदास, होत नही एह काम ॥ ८ ॥

राम भजन की औषधि, जो अठपहरी खाय ।
सतदास रुचपच रहै, तो चौरासी मिटि जाय ॥ ६ ॥

राम नाम का सतदास, कर रे कर कुछ ध्यान ।
बेर-वेर नही आंवसी, मिनख जनम मिझमान ॥१०॥

गौरा कूं शकर दियो, अजर अमर धन एह ।
ताके पीछे संतदास, धरी न दूजी देह ॥११॥

राम नाम धन सतदास, लै रख्या मन माहि ।
अब तो राम प्रताप तै, कमी काहि की नाहि ॥१२॥

वरसंता ऊगै नही, मारग माहीं घास ।
राम कह्यासू सतदास, होय करमा का नाश ॥१३॥

आकाशा धूर कहत है, कहत पताला शेष ।
मध्य लोक विच सतदास, राम ही कहत महेश ॥१४॥

राम मन्त्र कूं सतदास, पढिये वारम्बार ।
राम बिना छूटै नही, नहचै नरक दुवार ॥१५॥

इम्रत पावै संतदास, पीवै नही संसार ।

सरीत लिखूं क्या सतदास, वाकी याही रीत ।
राम कहत अधम तिर्या, यूं मेरे परतीत ॥१८॥
अगन जलावे सतदास, वाको योही सुभाव ।
राम नाम त्यारे सही, लै कोइ भाव अभाव ॥१९॥
सुमरण कीजै सतदास, दीजै सुरति मिलाय ।
ररकार का ध्यान से, मुडै न मोडी जाय ॥२०॥
सतदास ससार के, नाम नाम सब एक ।
कण सरूपी राम है, कूकस नाम अनेक ॥२१॥
असत शब्द सू सतदास, गिर तिरीया जल मांहि ।
जिस दिन तो दूजा शब्द, लिखिया कोई नाहिं ॥२२॥
राम नाम गलतानप्रद, मिलै स होइ गलतान ।
एही करता सरुप हैं, ये ही परम निधान ॥२३॥
ररकार अनादि ब्रह्म, ये परम धाम विसराम ।
और सवेही सतदास, माया रूपी धाम ॥२४॥
वडा होता क्या वेर है, जो हरि पकडै हाथ ।
सतदास लकडी वधी, विन कूंपल बिन पात ॥२५॥
आठ पहर विच एक पहर, जे मुख राम कहाय ।
वाकी महिमा सतदास, मौपे कही न जाय ॥२६॥
आठ पहर बिसरे नही, पलक एक ही राम ।
वाका तो है सतदास, जीवत मुक्ति मुकाम ॥२७॥
गोकल मे गुजरी तिरी, राम नाम उर धार ।
सतदास साची कथा, देखी सव ससार ॥२८॥

॥ इति ॥

# अथ साखी वीनती को अंग लिख्यते

सतदास बड़ पतित है, तुम हो पतित उधार ।
लज्या तुम्हारा विडद की, तुम राखो करतार ॥ १ ॥

माया तेरी रामजी, तुमहीं प्रेरणहार ।
सतदास गरीव सूं, रखो दूर करतार ॥ २ ॥

जहाँ देखूं तहाँ रामजी, माया ही का झोड़ ।
संतदास की राख जो, तुम चरणां लग दौड़ ॥ ३ ॥

मेरे तो तेरा बिडदकी, है साची परतीत ।
तुम मति छाडो रामजी, अपणा घर की रीत ॥ ४ ॥

मैं तो तेरा रामजी, गुन्हेगार लख वेर ।
हाथ जोड आगे खडा, सतदास होइ जेर ॥ ५ ॥

मैं औगुण का पूतला, तुम गुणवता राम ।
औगुण दिशा निहारिहो, तो तीन लोक नहीं ठाम ॥ ६ ॥

सतदास विनती करे, सुणो अरज जगदीश ।
कीधा पाप अघोर मैं, सो गुन्हा करो वगशीश ॥ ७ ॥

संतदास गरीब है,, तुम हो वडे गरीव निवाज ।
ले निर वहिये रामजी, वाहां गह्या की लाज ॥ ८ ॥

मैं तो गूंगा बावला, कामी अरक्ल हीण ।
शरण तुम्हारी रामजी, तुम हो जांण प्रवीण ॥ ९ ॥

सतदास गरीवकूं, गोता दीजै नाहिं ।
अव बाहा पकडकर [illegible] ० ।

जनम जनम का सतदास, पालो कड़ तेरा ।
दूजा खावद रामजी, तो विन नही मेरा ॥१२॥

वालक जाई न ने डरू, सो हू तेरा अश ।
अगल वगल का सतदास, घर्‌या नही कोई वश ॥१३॥

रोवत रोवत जात है, पूत पिता की साथ ।
अब किरपा करके रामजी, क्यू नही पकड़ो हाथ ॥१४॥

रोवत रोवत पहूचीया, पिता पकड़ लीया हाथ ।
अव जाण न दैवै सतदास, चौरासी की साथ ॥१५॥

पिता हमारे राम है, सतदास है पूत ।
अरस परस दोइ होइ रह्या. जैसे उलझया सूत ॥१६॥

राम मिलण की सतदास, मेरी सरधा नाहिं ।
किरपा करके रामजी, आणि मिल्या मन माहि ॥१७॥

या तो तेरा रहण की, झू गी थोथी नाहिं ।
किरपा करके रामजी, आइ विरज्या माहि ॥१८॥

राम तुम्हारा नाम की, मै वलिहारी जाव ।
धोइ घाइ ऊजूल किया, वोहो गघा छा ठाँव ॥१९॥

गदा से वंदा भया, राम विसारत नाहिं ।
अन्धा घट था सतदास, चन्दा ऊग्या माहिं ॥२०॥

रिघ नही मागत रामजी, सिध भी मागत नाहिं ।
सतदास की सुरत ले, अटल रखौ तुम माहिं ॥२१॥

अरज करत है सतदास. मुख से एही भाख ।
अव शरण तुम्हारी रामजी, खुशी होइ ज्यू राख ॥२२॥

पकड़ गरीवी दीन होइ, मुख सूं कहिये राम ।
तव पावेगा सतदास, परम मुक्ति विसराम ॥२३॥

नाम विना वैकुण्ठ दै, तो मेरे कहि काम ।
नाम सहित दै नारगी, तो वोही बड विसराम ।।२४।।
मन की औषध मुक्ति की, राम नाम है एक ।
तन की औपध सतदास, करता करी अनेक ।।२५।।

।। इति ।।

# इक तार बोध लिख्यते

## स्तुती की साखी

अण मे पद परकाश के दायक सतगुरु राम,
अन्नत कोटि जन सहायकी ताही करु प्रणाम ।

## चौपाई

भज इक तार भरम मत भूले,, है एक तार सबन के दुले ।
विन इक तार किसी पतिव्रता, अक पीव विन सवै अवरता ।। १ ।।
राम राम की भक्ति द्रिढावे, विन इक तार राम नही पावे ।
वेद पढे पढ अर्थ बतावे, विन इक तार थाह नही आवे ।। २ ।।
विन अकुर बीज नही उगे,, विन इक तार हस क्यों पुगें ।
भटकत फिरत वस्तु नही लाद,ी विन इक तार वहो वकवादी ।। ३ ।।
गुरुप्रताप प्रेम रस साजै, ररकार सु अन हद गाजै ।

प्रान अपान पवन ले बाधे, बगला मिगला सुखमण साधे ।
अरर्थे उरर्थे सुरति लगावे, विन इक तार पीव नही पावे ।। ६ ।।
वेद पुराण शास्त्र सोधै, अर्थ करे कर जग परमाथे ।
जब लग वेद ताहा आकारा, केवल ब्रह्म वेद से न्यारा ।। ७ ।।
भेख भरोसे मत कोई भूलो, जेतो मतो ब्रह्म सू उलो ।
खट दर्शन का भेखन देख्या, रमता राम सकल पट पेख्या ।। ८ ।।
माया ब्रह्म सग नही कोई, अविचल राज करे अनभोई ।
जो उन गुरु इक तार वताया, ध्यान करे कर बहुत निपाया ।। ९।।
जैसे शिलता सिन्ध समाई, ऐसे हस ब्रह्म मिल जाई ।
है इक तार सजीवन बूटी, विन इक तार वात सव झूठी ।।१०।।
वात कहू तो कोई न माने, जिन पिछाण्या सो भल जाने ।
पूरव भाग प्रगटे आई उन, इक तार वो लख्या भाई ।।११।।
खर अखर का भेद निहारे, है इक तार सकल आधारे ।
भीतर राम जिभ्या परचावै, वेठ निरन्तर नाद वजावै ।।१२।।
वाजै नाद वाद सव छूटै, रररकार सुख हसा लूटै ।
ररकार इक तार ज स्वामी, राम राम मे अन्तर जामी ।।१३।।
दुहाः—सतगुरु से साचा रहे जो ई भजे इक तार ।
ररकार मील सतदास, सो हस उतारे पार ।। १ ।।

।। इति ।।

# अथ पद राग आसा

पद—सतो सतगुरु भेद बताया । ताते राम निकट ही पाया ।
टेर—तप तीरथ कवहु नहि कीना । पढ्या न वेद पुराना ।।

जतसत दोऊ अजव कहत है। सो सुपने नहि जाणा ॥ १

मूनी रह्या न दूधाधारी । मकर मास नहिं न्हाया
सुरतेतीसू एक राम विन। सो कबहू नही ध्याया ॥ २।

कासी गया न करवत लीन्हा । न गल्या हिमाला माही ॥
जन्त्र मन्त्र अरु नाटक चेटक । सोभी सीख्या नाही ॥ ३ ।

संजम किया न रैंण नहि जाग्या । करी न सेवा पूजा ॥
ना कुछ गाया ना कुछ वजाया । भरम न जाण्या दूजा ॥ ४ ।

राम नाम का अखण्ड ध्यान धर । अन्तर प्रेम जगाया ॥
सतदास चढि शून्य शिखर पर । इस बिधि अलख लखाया ॥ ५ ।

पद—सतो सतन का घर न्यारा । जिस घट भीतर अमी झरत है
एक अखण्डित धारा ।,

टेर—जहा घर नहो अवर दिवस नहिं रजनी ।
चन्द्र सूरज नहिं तारा ॥

जहा नही वेद पवन नही पाणी । जाहा न यो ससारा ॥ १ ॥

जहां काम न क्रोध मरे नही जामैं । नही काल का सारा ॥
जतसत तपस्या सोभी नाही । नही कोई आचारा ॥ २ ॥

सुरतेतीसू भोभी नाही । नही दसूं अवतारा ।
सतदास दीसत उस घर मै । सतो के सिरजणहारा ॥ ३ ॥

पद २—सतो उलटी कथा हम जाणी । देखत नही सुरति का अंधा ।
सिखर पर चढता पाणी ॥

टेर—देख्या ऐक पख विन हूसा । उडि वैठा आकासा ॥

कर बिन तूर जहां इक बाजै। सुणत श्रवण बिन घोरा ॥
संतदास इचरज की बाता। कोई जांणत है जन पूरा ॥३॥

## ❀ आरती ❀

ऐसी आरती करो मेरे मन्ना ।
राम न बिसरू एक छिन्ना ॥टेक॥
देही देवल मुख दरवाजा ।
वणीया अगम त्रिकुटि छाजा ॥१॥
सत गुरुजी की मैं बली जाई ।
निशदिन जिम्या अखण्ड ल्होलाई ॥२॥
द्वतिये ध्यान हृदय भया बासा ।
परम सुख जहां होय परकाशा ॥३॥
त्रतीये ध्यान नाभि मधि जाई ।
सनमुख भये सेवक जहाँ साई ॥४॥
अब जाई पहुता चौथे धामा ।
सब साधन का सरीया कामा ॥५॥
अनहद नाद झालरि झुणकारा ।
परम ज्योति जाहा होय उजियारा ॥६॥
कोई कोई सत जुगति यह जांणी ।
जन सतदास मुक्ति भये प्राणी ॥७॥

---

## अथ स्वमीजी श्री संतदासजीपरम धाम पध रि
## जिसमें का "कुण्डल्या"

अठारासे खट वर्ष में सत भये निरकार ।
बुध फागुण तिथि सप्तमो बार सनीसर्वार ।
बार सनीसर्बार डारके अनित सरीरा ।
प्रथमही मिल रहे जैसे घट भरीयो नीरा ।
परापरे पद लीनया भिन्न दृष्टि रूप आकार ।
अठारासे षठ वर्ष मे संत भये निरकार ।।१।

## अथ स्वामीजी श्री संतदासजी के शिष्य ..
## श्री कृपारामजी परम धाम प्राप्त भया
## जिसमें का कवित

अठारासे वत्तीस वर्ष भाद्र सुदी होई ।
छठ शुक्र दिन पहर ड्योढ उदोत जुसोई ।।
करत कूच किरपाल दर्श सबहीकूं दीन्हा ।
झूठी झूंगीडार परमपद वासजु कीन्हा ।।
सरणे सत दयाल के लग्र दातडे ~

# अथ स्वामीजी श्री श्री १००८ श्रीरामचरणजी म. की अनुभव वाणी लिख्यते

## प्रथम स्तूति का कवित

नमो राम रमतीत नमो गुरुदेव स्वामी,
नमो नमौ सब सन्त नाम रटि भये जु नामी ।
जिनके चरणो हेठि रहो नित शीप हमारा ,
तन मन धन अरु प्राण करूँ न्योछावर सारा ।।
राम सन्त गुरुदेव विन नही और आधार,
रामचरण कर जोड के वन्दे वारम्वार ।। १ ।।

नमो राम रमतीत सकल व्यापक घणनामी,
सब पोषे प्रतिपाल सबन का सेवक स्वामी ।
करुणामय करतार कर्म सब दूर निवारे,
भक्त विछलता बिरद भक्त तत्काल उतारे ।।
रामचरण वन्दन करे सब ईशन के ईश,
जग पालक तुम जगत गुरु जग जीवन जगदीश ।।२।।

आनन्दघन सुख राशि चितानन्द कहिये स्वामी,
निरालम्ब निर्लेप अकल हरि अन्तर्यामी ।
वार पार मध्य नाहिं कूण विधि करिये सेवा,
नहिं निराकार आकार अजन्मा अविगत देवा ।।
रामचरण वन्दन करे अलहअखण्डित नूर,
सूक्ष्म स्थूल खाली नही रह्या सकल भरपूर ।। ३ ।।

नमो नमो परब्रह्म नमो नह केवल राया,

नमो अभग असग नही कहूं गया न आया।

नमो अलेप अछेप, नहीं कोई कर्म न काया,

नमो अमाप अथाप, नही कोई पार न पाया ।।

शिव सनकादिक शेष लू , रटत न पावे अन्त,

रामचरण बन्दन करे, नमो निरजन कत ।। ४ ।।

कृपा राम कलि अरतरे, जीवन परम दरशन लहे,

जनकराय सम जाम लिप्त, होवे कहूं नाही ।

ध्रुव राजत वैकुण्ठ, यूं हि सब सन्तन मांही ।।

परमारथ परवीण, सम पीपा परमानो ।

हरि गाथा अम्बरीष, राम के प्रिय जानो ।।

रामचरण वन्दन करे, मायामांझ अलिप्त रहे ।

कृपाराम कलि अवतरे, जीवन परम दर्शन लहे ।।५।।

# स्तुति की साखियां

अनुभव पद प्रकाश के दायक सतगुरु राम ।

अनन्त कोटि जन सहाय की ताहि करुं प्रणाम ।। १ ।।

रमतीराम गुरु देवजी पुनि तिहूं काल के सन्त ।

जिनकू "रामचरण" की वन्दन बार अनन्त ।। २ ।।

सत गुरु "राम दयाल जन" घन आनन्द सुखकार ।

तिन कूं वन्दन "रामजन" करहूं नित निरधार ।। ३ ।।

अखण्ड राम गुरु सन्त जन मंगलमय सुख धाम ।

त्रिगुण पास वन्ध नाहि "चत्रदास" अनूप है ।
परिहा कर वन्दन "विधिदास" एक त्रय रूप है ।। ६ ।।
अज अक्रय आनन्द नित गुरु सन्त सद्रुप ।
"नारायणदास" वन्दन करे लख त्रय एक स्वरुप ।। ७ ।।
प्रणवत पूरण ब्रह्म कू गुरु सन्त सिर मोर ।
कर वन्दन "हरिदास" निज शीषनाय कर जोड ।। ८ ।।
नित्य निरजन रामजी सत गुरु सन्त समाज ।
"हिम्मत" हिरदे धारके करो सकल शुभ काम ।। ९ ।।
गुरु सन्त परमात्मा, तीनो रूप समान ।
दिल शुद्ध दिल मे ध्यान धर नित्य निवणता ठाम ।।१०।।
सतचित आनन्द राम है, सतगुरु सन्त मिलाप ।
"धर्मदास" वन्दन किया मिटेज तीनो ताप ।।११।।
राम सवे भरपूर है, सद्गुरु से गम पाय ।
"दयाराम" कर जोड़ के सन्त चरण चित लाय ।।१२।।
राम गुरु सर्वज्ञ हो, अधम उधारण राज ।
"जगरामदास" की राखज्यो तुम चरणो मे लाज ।।२३।।
रामगुरु अरु सन्तजन सब सिद्धि के दातार ।
"निर्भयराम" वन्दन किया उतर जाय भव पार ।।१४।।
राम गुरु अरु सन्त पद उर धर कर प्रणाम ।
दास जन लेहू शरण विनवे "दर्शनराम ।।१५।।

---

# अथ साखी प्रथम गुरुदेव को अंग

स्वामीजी श्री सन्तदास, जिनके किरपाराम ।
रामचरण ताकी सरण, सरया मनोरथ काम ।। १ ।।

रामचरण का सीस पर, स्वामी किरपाराम ।
जिनका हित परतापसू , मन पाया विश्राम ।। २ ।।

कृपाराम कृपा करी, हमकू किया निहाल ।
परउपगारी रामरत, मिलिया परम दयाल ।। ३ ।।

दया समदर 'स्याफ दिल, प्रेम भक्ति विशवास ।
रामचरण गुरु परसिया, कृपाराम निज दास ।। ४ ।।

कृपाराम कृपावत है, सवहिनकूं पोखै ।
जाकै जैसी चाहना, जिस विधि सतोखै ।। ५ ।।

कृपाराम कलिवृच्छ है, जे कोइ सरणै जाय ।
जाकै जैसो भावना, तैसा ही होइ जाय ।। ६ ।।

संत बिराजै दाँतडै, सरणाइ प्रतिपाल ।
रामचरण के उर बस, किरपाम दयाल ।। ७ ।।

राम दरगह दातडो, बहो जीवनकूं विश्राम ।
तप्त मेटि सीतल करै, स्वामी किरपाराम ।। ८ ।।

दत नारद सुखदेव से, और सबै अवतार ।
रामचरण गुरुकू करै, वन्दन वारम्वार ।। ९ ।।

काहा वरणू विसतार कर, सतगुरु गुणा पार ।

भार लिया ते बूडिया, भवसागर की धार।
रामसुमरि हलका भया, सो नर उतरया पार ॥१२॥

रामचरण सतगुरु बिना, कूण करे उपगार।
भवसागर की धारसे, तुरत लगावण हार ॥१३॥

नौका नाम बणाय कै, सत करै भवपार।
रामचरण जग नाचदै, ताते बूडैधार ॥१४॥

रोम-रोम विषसे भरया, निरविष कैसे होय।
राम सुधारस पायकै, सतगुरु करि है साय ॥१५॥

जैसी कोई न कर सकै, सो सतगुरु से होय।
रामचरण गुरु गारडू, सब विषतारै धोय ॥१६॥

सतगुरु बरस्या इन्द्रजू, दुखव्या रखी न कोय।
जैसी साखा नीपजै, तिसी भूमिका होय ॥१७॥

मोती निपजै सीपमैं, केल कपूरा होय।
रामचरण यह स्वातिका, जहर सर्प मुख सोय ॥१८॥

घमड़-घमड़ घन बरसिया, ऋतु बिन खाली खेत।
यू रामचरण गुरु क्या करै, जो सिख हो अचेत ॥१९॥

रामचरण सतगुरु साहा, पूंजी बगसण हार।
करै कमाई रैण दिन, तो शिख होय साहूकार ॥२०॥

टटपूज्या धनवत भया, सतगुरु सरणै आय।
रामचरण अब रामधन, मुक्ता खरचै खाय ॥२१॥

सतगुरुजी की पादिका, जे कोइ परसै ध्याय।
त्रिविधि ताप मिट जात है, उर सीतल हो जाय ॥२२॥

ता पदमे सन्त गरकहै, सोही पादिका जाण।
रामचरण दूजा भरम, सबही झूठी बाण ॥२३॥

रामचरण जिव कनककरण, मिल्यो जगत छारा ।
हडीमार सतगुरु मिल्या, सोधकिया न्यारा ।

सगा न सतगुरु सारसा, दगा न सम ससार ।
रामचरण एह सत्य है, कोइ सुगरा करै विचार ।

गुरु धोबी उस्तात बड, कसणी खूम चढाय ।
ज्ञान नीर सावुण शव्द, मनपट उज्जल थाय

पिवख पताल न पाईये, पिवख न चन्द्र अकाश ।
रामचरण हमपाईयो, अमृत सतगुरु पास ।

रामचरण बीजक विना, जो घरमैं धन होय ।
यू पूरा गुरुदेव विना, ततनही पावै कोय ।

रामचरण पूरा मिल्या, दीन्हा तत्व बताय ।
जन्म मरण का भयमिटया, सासा रह्या न काय ।

रामचरण सतगुरु तणा, ये देखो उपगार ।
भर्म कर्म सब मिटगया, पाया शव्द अपार ।

कीकर बीज अकूर है, अज्या सग ऊगै ।
यूं रामचरण गुरुदेव मिल, हरिकै पद पूगै ।

रामचरण सतगुरु दिया, चत्र बेदका भेद ।
ताहि साध सुखिया भया, मिटी पढणकी खेद ।

चत्र पष्ट नव अष्टदश, उभै अखर मंडाण ।

न भक्ति वैराग दे, जीव करै भवपार।
रामचरण समर्थ गुरु, मेटै जमकी मार ॥३६॥

रु समर्थ दीर्घ वुधी, सायर जिसा गभीर।
शिख सीगीमछ होय पिवै, हरिसुख मीठी सीर ॥३७॥

---

# अध साखी सुमरण को अंग लिख्यते

रामचरण के शीस पर, एक निरजण राम।
रात दिवस रटवो करै, नही आन सू काम ॥ १ ॥

रामचरण रसना रटै, आंन धर्म नहि आस।
रामचरण अविगति रता, सुमरै सासू सास ॥ २ ॥

रामचरण इस जीव का, वारस एकोहि राम।
ताहि सुमर सुख लिजिए, दूजा तजि वैकाम ॥ ३ ॥

रामचरण भज रामकू, यो सबका सिरजनहार।
राम छांडि कर मतिवहै, आंनदेवकी लार ॥ ४ ॥

आनदेव आदर नही, रामचरण मुखराम।
रात दिवस रटवो करै रंरकार सूं काम ॥ ५ ॥

रात दिवस रटबो करै, आणै मन इकतार।
रामचरण मति वीसरै, ररकार आधार ॥ ७ ॥

रामभजन विन गति नही, समझ मन वारंवार।
रामभजन सूं भय टलै, जामें फेर न सार ॥ ७ ॥

स्वासा भागै जीवका, करै राम सूं हेत।
इतनाही मैं वहोत है, जे कोइ जाणै चेत ॥ ८ ॥

रामचरण चित राम सू, लाग रह्यो लिवलीन ।
इण विधि कोई लागसी, जिन कारज कर लीन ।। ६ ।

तन मन तोनहचल करै, सजम आसण साधि ।
शुद्ध ब्रह्म मै सुरति रह, छाड सकल बकवास ।।१०।

जीमुख इमृत पीजिए, जी मुख विषक्यू खाय ।
रामचरण बकवाद तज, राम नाम ल्यो लाय ।।११।

राम राम रटवो करै, रात दिवस इकधार ।
आगै ही सुख होयगा, रान तणे दरबार ।।१२।।

सुमरण साचा सार है, झूठा जगत विहार ।
झूठा तज साचा गहै, तब जीवा होय उधार ।।१३।।

भजन विना छूटे नही, रामचरण भवपासि ।
जे चाहै दीदारकू, तो रटिए सास उसास ।।१४।।

रसना रटिए राम को, जडिए नही कपाट ।
रामचरण मुखमूद कै, खाली रहे निराट ।।१५।।

जो आहार मुखसे करै, तो तिरपति होवै अन ।
खुध्यान भागै प्राणकी, रख्या सुरतिमे अंन ।।१६।।

रामचरण रसना रटै, तो लहै राम रस स्वाद ।
प्यासा मूढो भीचि कै, जनम गुमावै वाद ।।१७।।

उभै सहस रसना रटे, सौभी थाकै नाहि ।
जाकू भीच्या क्यू बणै, एक जीभ मुख मांहि ।।१८।।

सुमरण करिए राम का, तजिकै मान अमान ।

शील दया सनोष धन, रामभजन की प्यास ।
रामचरण वाकै सही, होसी ब्रह्म प्रकाश ॥२१॥

राम नाम ततसार है, याविन और कुछ नाहि ।
रामचरण जप रामकू, मिलै रामही मांहि ॥२२॥

जो कोइ सुमरै रामकू, जाका निरमल चित ।
वलिहारी मे राम की, काटै मैल अमेत ॥२३॥

जो कोइ सुमैरे रामकू, जाका मन वसि होय ।
सदकै जाऊ नामके, शत्रु पकड दिया मोय ॥२४॥

जो कोइ सुमरै रामकू, जाका दीर्घ मत ।
वारी जाऊ नाम पर, रक किया धनवत ॥२५॥

मलीन मत्रको पाठ पढि, जरख वुलावे वाम ।
रामचरण साचै शव्द, क्यो नहि आवै राम ॥२६॥

सिर वाछ्या मत्र पढया, कपडा पटक्या दूर ।
रामचरण जरख दोडके, आया वाम हजूर ॥२७॥

राममत्र मुखसू पढै, कनक कांमिणी त्याग ।
मनकी आटी तव मिटे, तव राम उठै घट जाग ॥२८॥

रामभजत भो भागिया, निरभै हूवा मन ।
रामचरण सो सुमरिए, अवकाचा तणा जतन ॥२९॥

काचा सव कल जायगा, साचा राम अखड ।
रामचरण सो सुमरिए, तज पडपच पाखड ॥३०॥

——

# अथ साखी बीनती को अंग लिख्यते

रामचरण की बीनती, सुणो एक अरदास ।
सरणाकी प्रतिपाल कर, काटो जम की पासि ॥ १ ॥

रामचरण अवगुण भरया, तुम वहो गुणा की खान ।
अवगुण सब ही वगसियो, राम तुमारो जान ॥ ६ ॥

जे तुम अवगुण चित धरो, तो मेरी जीवन नाहिं ।
रामचरण की सुरतिकूं, राखो चरणा मांहि ॥ ३ ॥

रामचरण की बीनती. सुणज्यौ दीनदयाल ।
अविगति गति माता रहै, कदै न झंपै काल ॥ ४ ॥

जे तुम त्यारो भक्तकूं, तो भरी जीवन नाहि ।
राम उधारो पतित, तो हम खुमी रहै मनमाहि ॥ ५ ॥

पतित निवाजण रामजी, मैं जाण्या उरमाहि ।
रामचरण पतिता पतित, पाछा फेरया नाहि ॥ ६ ॥

मै अपराधी जीव की, पीव करी प्रतिपाल ।
रामचरण संतोष दे, कागा किया निहाल ॥ ७ ॥

अपराधी साधी नही, हरि हरिजनसू रीति ।
अधम उधारण रामजी, तजी न अपनी प्रीति ॥ ८ ॥

मैं निर्बल वुधि वल नही, कामी कुटिल निकाम ।
सरणै ले निरबाहज्यो, रामचरणकू राम ॥ ९ ॥

आप करता रामजी, कुलखण कितीक वात ।
वडे वडे अघवत कू, तुम राखे दोजिग जात ॥ १० ॥

गुन्हेगार वहो जन्म को, खूनी वदी नान।
वदे ऊपर महरकर, काटो वद दिवान ॥ १२ ॥

हम सू बणी न वंदगी, वध्या ई ससार।
रामचरण कू रामजी, बूडत ल्योह उवार ॥ १३ ॥

अदल किया उवरु नही, मुजमे गुन्हा अपार।
रामचरण कह रामजी, तुम चुक निवरण हार ॥ १४ ॥

तुमतो रामदयाल हो, मैं अनाथ निरधार।
रामचरण कह रामजी, वेग लगावोलार ॥ १५ ॥

रामचरण कह रामजी, मेरा गुन्हा विसार।
पिता परिहरै पूतकू, तौ जीवै कूण आधार ॥ १६ ॥

जगत अधेरो वाग है, विविधी पुलफलरग।
रामचरण मन भंवर होय, जहा किया परसग ॥ १७ ॥

मोह विधक जाली जगत, मैं मृग पडयो तामाहि।
फद काटण कू रामजी, तुम विन दूजा नाहि ॥ १८ ॥

---

# अथ साखी विरह को अंग लिख्यते

ज्यू चात्रग घनकू जपै, शसि कू जपै चकोर।
रामचरण रामै जपै, जैसे पथी भोर ॥ १ ॥

सीप जपै ऋतु स्वातिकू, आरतवती पीव।
रामचरण रामै जपै, तुम विन तलफै जीव ॥ २ ॥

रातदिवस तलफत रहै, रामवैद तुम आव।
रामचरण वाधी विरह, कियो कलेजै घाव ॥ ३ ॥

भस्मकरै तन आपणी, सती विपैकी प्रीति ।
विरह अग्नि मै नित जलै, ए विहरनि की रीत ।। ४
बिरह अग्नी अपटो अधिक, दपटी रहती नाहि ।
रोंम रोम पर जल रही, रामचरण तन माही ।। ५
विरहवधी विस्तारकर, फैली सब घटमाहि ।
रामचरण क्यू ही किया, बुझती दीसै नाहि ।। ६
विरह अग्नि सव तन दह्यो, लोही रह्यो न मास ।
रामपियारे दरस बिन, नाभि न वैठै सास ।। ७
रामचरण बिरह रोगकी, पीडन जाणै कोय ।
कै विहरनि का प्रीतमा, कै जाघट बिरहा होय ।। ८
सुखिया सव ससार है, बिरही चित उदास ।
जीव वसै नित पीवमै, कद हरि पूर्वे आस ।। ९
दूजा दुख सबही सहू, पिव दुख सह्यो न जाय ।
रामचरण विरहनि कहै, वेग मिलो हरि आय ।।१०
दुखी तुमारे दरस विन, तुम क्यू रहे लुकाय ।
कै दरसो कै तनतजू , तुम विन रह्यो न जाय ।।११
तुम तो रामदयाल हो, कछू चूक हम माहि ।
रामचरण मन एक होय, तुमसू लागै नाहि ।।१२
राम निरजन निकट है, माया पडदै दूर ।
विरहनिका पडदा मिटै, तौ दरसे पीव हजूर ।।१३
सुन्दरि सूती नीदभरी, विरहा दई जगाय ।
निसिदिन पीव पुकारता, पीव सम्भाली आय ।।१५
वहोत दिनाका बीछडया, मिल्या सनेही राम ।

# अथ साखी प्रेमप्रकाश को अंग लिख्यते

प्रेम भाल भीतर खुची, वाहर दीसै नाहि ।
रामचरण कसकत रहै, निसिवासर उरमाहि ॥ १ ॥

विरह अग्नि शीतल भई, जव भया प्रेम प्रकास ।
रामचरण अव पाईया, मनवै प्रेम निवास ॥ २ ॥

प्रेम लहरि ऐसे वहै, जैसे सिन्धु तरग ।
रामचरण ता छोलसू, भीजत है सव अग ॥ ३ ॥

प्रेम खुल्या तव जाणिये, मन का पलटे रग ।
काम क्रोध व्यापै नही, कूडा करै न सग ॥ ४ ॥

प्रम खुल्या तव जाणिये, गुण तज निर्गुण होय ।
लोक वेद मुरजाद की, सक न मावै कोय ॥ ५ ॥

प्रेम खुल्या साई मिल्या, विरहनि भई निहाल ।
रामचरण दु ख वीसरया, निसिदिन रहत खुस्याल ॥ ६ ॥

प्रेम-प्रेम सवको कहै, प्रेम लखै ना कोय ।
प्रेम जहां लज्या नही, लज्या प्रेम न होय ॥ ७ ॥

आपना साई परसता, लाज करो मति कोय ।
सर्ग करै ससार की, तो साई मिलण न होय ॥ ८ ॥

करमछार सव वह गई, आई प्रेम लहर ।
रामचरण अव दरसिया, तन मन उज्जल नूर ॥ ९ ॥

रामभजन परताप तै, पाया प्रेम निवास ।
रामचरण निर्भय भया, मिटी काल की त्रास ॥१०॥

---

## अथ साखी पीव पिछाण को अंग ९

पीव पिछाणा हेसखी, कैसे लखै चहन ।
मिटेस पीडा सव निसाँ, प्रेम झकोल्याँ नैन ॥ १

पीव पीछाण्या हे सखी, काया नगरी माहि ।
रामचरण गाढा गह्या, वाहर भरमै नाहि ॥ २

पीव पीछाण्याँ हे सखी, आदि अत का सैण ।
भयाजु मन का भावता, कासू कहिये वैण ॥ ३

पी तो गलि पाणी भयो, अहू छोड गई वाण ।
रामचरण तव जाणिए, पिवसू भई पिछाण ॥ ४

---

## अथ साखी परचा को अंग लिख्यते

चोकी भजन प्रताप की, सत कह गये च्यार ।
रामचरण या सत्य है, दूजा भरम असार ॥ १ ।

रेसना कठ रस पीयके, हिरदै सुख विलास ।
नाभि कमलमें उलटिकै, सुरति गई आकास ॥ २ ।

सुरति गई ब्रह्माण्डकू, परसि त्रिकूटी धाम ।
रामचरण वादेसमै, सता कियां मुकाम ॥ ३ ।

अनेक जन्म जपतप करै, जोगी जोग समाधि ।
ज्ञान भक्ति वैराग विन, लहैन तत्व अगाध ॥ ४ ।

गिगन गरज उमंगी घटा, सुखमणि नीर चरत ।
रामचरण सायर भरया, जहाँ हसा केल झरत ।। ६ ।।

हस मिल्या प्रेम हस सू, अतर रही न रेख ।
ओतप्रोत भया एक रस, लखही हुवा अलेख ।। ७ ।।

अण समझया मुसकिल घणा सता मुसकिल नाहि ।
रामचरण रटि रामकूं, मिले रामही माही ।। ८ ।।

बहता मन रहता भया, भजता सिरजण हार ।
रामचरण कहिए कहा, यो अदभुद सुख अपार ।। ९ ।।

उठत वैठत जागता, सूता सुमरण होय ।
रामचरण ररकार धुनि, बाहर लिखै न कोय ।। १० ।।

गिगन मडल सेजा खुल्या, प्रगटया सुखमणि नीर ।
रामचरण ताकी लहरि, सीतल सकल शरीर ।। ११ ।।

तत दरस्या मत ना रहै, पाया सुख अपार ।
रामचरण मत पथका, कूँण उठावै भार ।। १२ ।।

रामचरण पिव परसिकै, सुरति भई गलतान ।
जैसे पाला नीरमे, गति के भया समान ।। १३ ।।

रामचरण पिव पईया, तव निरजन आवै ओर ।
सो सुख पिवकी सेझपर, सो नही दूसरी ठोर ।। १४ ।।

---

# अथ साखी साधसंगति को अंग लिख्यते

सगति कीजै साध की, सवही छोडि जजाल ।
रामचरण तब पाइए, निर्भय ठोड अकाल ।। १ ।।

संगति कीजै साध की, मन की दुवध्या खोय ।
रामचरण इक पलकमे, लोहा कचन होय ॥ २

लोहा सू कचन करै, सो पारस परमान ।
कसणी दे मन निर्मल करै. सोही सत सुजान ॥ ३ ।

पारस मिल कचन भया, अन्तर रहा सनेह ।
रामचरण यह सतजन, सतरूप करि लेह ॥ ४ ।

पारस सगति करै, लोहा वरस हजार ।
रामचरण अतर रहया, पलटै नांहि सार ॥ ५ ।

ऐसे सगति साधकि, जे मन देवै नाहि ।
रामचरण या जीव का, कर्म किसी विधिजाहि ॥ ६ ।

रामचरण चन्दण सगति. पलट्या नीव पलास ।
ऊंच वध्या पलटै नही. अतर पोला वांस ॥ ७ ।

साध शब्द मानै नही, अपणा मन की टेक ।
रामचरण कैसे लहै. सगति तणो विवेक ॥ ८ ।

सगति जाकी जाणिये. तन मन अरपे दोय ।
रामचरण साधू शब्द, राखै हिरदै सोय ॥ ९ ।

सत सगति सीतल करे, तीन ताप हर लेहि ।
रामचरण यह सत जन, इमृत बरसै नेह ॥१०।

इमृत बरसै सत जन, सुगरा पीवै अघाय ।
रामचरण गुरु ज्ञान विन, नुगरा प्यासा जाय ॥११।

सत सगति सबसूं भली, नित ही कीजै जाय ।

लोहा जलसू धोइये, तो दूणा लागै काठ ।
रामचरण पावक दियाँ, निर्मल होय निराट ॥१४॥
ऐसे सतगुरु तापदे, तो शिखका निकसै खोट ।
करै कुसांमदि जीव की, तो रहै ठोठ का ठोठ ॥१५॥
मसि पावक अरु सोहिगी, पुनि फुका तणी ।
रामचरण एता मिल्या, मैल कनक को जाय ॥१६॥
सतसग सरवर रामजल, कोइ साधू वाधै घाट ।
करम कचोई आत्मा, बहतीरोकै वाट ॥१७॥
घाटै होय जल पीवता, कोइ विधक करै अतराय ।
रामचरण सुगरा सुखि, घाटोदे मुकलाय ॥१८॥
रामचरण पारस परस्ता पच गुण पलटया जोय ।
वरण मोल मल कठोरता, लोहा कहैन कोय ॥१९॥
पारसरुपी साधसग, अहूं करम सब जाय ।
मन निर्मल भक्ता कहै, जहाँ तहाँ मुहुगै भाय ॥२०॥

---

# अथ साखी काल को अंग लिख्यते

रामचरण तूं चेतरे, कहा सावै असराल ।
पकड शब्द समसेरकू, खडो सिराणै काल ॥ १ ॥
कालतणा मे मिटगया, छूटा भर्म जजाल ।
रामचरण निरभै भया, पाया शब्द अकाल ॥ २ ॥
पावक ग्रासै तेलकू, दीवा वाती ढग ।
काल गिरासै आव नित, स्वार्थ कर्मा सग ॥ ३ ॥

ज्यूं सिरकावै बाति कूं, त्यूं त्यूं तेल बले ।
रामचरण वधता कर्म, हसि हसि काल गिले ॥ ४

तेल सुकत सूजे नही, देखै जगत उजास ।
रामचरण करता कर्म, भ्यासै नही विणास ॥ ५

आव घटत है तैल जिमि, वडो कहै सवकोय ।
रामचरण पूरो हुवा, मिदर अधेरा होय ॥ ६

तैल छता कोइ चेतज्यो, पीछै होय अधार ।
रामचरण पहला दिना करिए भक्ति विचार ॥ ७

चक्की चालै कालकी, निसिदिन आठू जाम ।
सुरनर सबही पीसिया, रामचरण बिन नाम ॥ ८

दोय पुड जमी आकाश है, पुनि दोय लोभरु मोह ।
पीसै जगका जीव कू, सासो सोग अदोह ॥ ९ ।

ओछा जलकी माछली, जैसे यो ससार ।
रामचरण भय काल है, निसिदिन लागोलार ॥ १० ।

माया ओछी नीर है, जीव माछली जाण ।
रामचरण भय काल है, भीडी राम पिछांण ॥ ११ ।

रामचरणई कालकी, तीन लोक मे घात ।
रामभजै सो ऊबरै, दूजा चुण चुण खात ॥ १२ ।

राम भजन परताप सू, काल न घालै घात ।
धरी देहसो विणासी, ज्यू तरुवर पाको पात ॥ १३ ॥

काचा तूटै काल बस, सो फिरभुगतै मार ।

ब्रह्मा डरपै सू, तो नरकी कितियक आव ।
रामचरण भज राकू, ज्यू जमका लगे न दाव ।।१६।।
रामचरण ब्रह्मा डरै, काल वजावै गाल ।
सदा कालका गाल मैं, सो क्यू फिरै खुस्याल ।।१७।।
रावण सा जोधा गिल्या, उसा नही अब कोय ।
देखो गाफिल राम सू, रहया वचीता होय ।।१८।।
जेता दीसै दष्टि मैं, सब कू खासी काल ।
राम भजै सो ऊवरै, भजन होय रिछपाल ।। १९ ।।
रामचरण काचै किलै, वैठि करै अभिमान ।
काल पकडले जावसी, ज्यू चीतो ले जाय श्यान ।। २० ।।
ऊचा किला चुणाय करि, वैठा होय निसक ।
काल पछाड़े पलकमैं, राजा गिणै न रक ।। २१ ।।
अधकूपगृहमै पडयो, वध्यो माया जाल ।
ज्यू दादुर विषहर गिलै, ऐसे ग्रासै काल ।। २२ ।।
रामचरण गृहकूपमै, प्राणी अति वेहाल ।
स्वप्नै सुख दर्से नही, उरसासा को साल ।। २३ ।।
सासो खावै जीवकू, काया सोखै नारि ।
रामचरण आगे कहा, अवही नरक मझारि ।। २४ ।।
सुख पावै साई भज्या, छूटे गृहकी जाल ।
रामचरण साई तज्यां, सुख नही तीनू काल ।। २५ ।।

---

# अथ साखी चिंतामणी को अंग

छत्रपति घर सोहतो, कुजर धूँरणै शीश ।
मनुप जन्म कदि पायहू, कद भजिहू जगदीश ।।

मनुष्य जन्मकूँ पायकै, भज्यो न सिरजनहार ।
रामचरण वा गयद को, नफर किया कर्तार ।। २

रामसुमर हुसियार होय, सोवै कहाँ गिवार ।
रामचरण मोसर यह, मिलै न दूजी वार ।। ३

यह सेसर ऐसी सवी, मिलै न दूजी वार ।
चोक पलटि फिर पाइ है, मनुप जन्म अवतार ।।

रत्न अमोलक अजवछा, परण मर्कट न पाय ।
दाता नीचै चावि करि, पीछै छिटकाय ।। ५

रत्न अमोलक करचढयो, पारख विन क्या होय ।
रामचरण अज्ञान नर, दियो विषय सग खोय ।। ६

राम कहोर वावरै, जन्म अमोलिक जाय ।
मति भूलो धनधाम मे, ज्यासो सव छिटकाय ।। ७

रामभजन रुचि ऊदजै, जदि पारस परमारण ।
रामचरण यह विषयसग, रत्न न दीजै जारण ।। ८

लख चोरासी भुगता, राखी नरकी आस ।
रामचरण अब नर भयो, लागी गृहकी त्रास ।। ९

राम कहै ते मानवी, राम बिना सब रोझ ।
रामचरण जो कहा भयो. उघडयो नरको खोज ।२०

पाई जिनकी सुफल है, जो राभमजन करि लेह ।।११।।

रामचरण इक राम है, सबकी जीवन मूरि ।
यांकूं तजि आनै भजै, जाका मुख पर धूरि ।।१२।

रामचरण इक राम बिन, दूजी कहै न बात ।
याकूं कोइ मानें नही, जाका शिरपर लात ।।१३।

भजन छाडि भर्मत फिरै रामचरण संसार ।
सगति करि खाली रह्या, जाकू वार न पार ।।१४।

रामचरण ससार सू, राम कह्यो नहि जाय ।
झूठा झामर झोलमैं, फिर फिर गोता खाय ।।१५।

भर्म कर्म सू लग राह्या, राम न कहै लगार ।
रामचरण कहै क्यू मिटै, चोरासी की मार ।।१६

साई सू सन्मुख रहै, कर्मकूं दे पूठ ।
रामचरण नरदेहका, वैलेसी लाहा लूट ।।१७

मुख सू रामरटया करै, कर सू कूछ अन देह ।
रामचरण ये दोयकरि, अत न रहसी देह ।।१८

चोरासी लख भुगततां, दतवसूं दुख नाहि ।
रामभजन परताप सू, निर्भय पदकै माहि ।।१६

रामचरण कूड़ो जगत, मीठी देदे खाय ।
भीड पड़या जमदूतकी, सब दूरा होय जाय ।।२०

धन जोवन ससारसूं, बाधे अधिक सनेह ।
रामचरण हरि भज विन, श्वान पूछ नरदेह ।।२१।

रातो विषय विकार सूं, हरिरस मोंतो नाहि ।
रामचरण वा जीवको, फिट जितव कलि माहि ।।२२

---

# अथ साखी उपदेश को अंग

साखि एक सतगुरु कहैक, कोइ सुगरा करै विचार ।
माया सू रुचि ब्रह्म बिसारे, ताकू बारनपार ॥
माया चचल ब्रह्मथिर, जांणै सब ससार ।
स्थिरछाडे चचलगहै, जासू होय खुवार ॥
नवजोगेश्रवर आईया, देण जनककू ज्ञान ।
क्षण भगुर तन जाणकै, दोडि कीयो सन्मान ॥
झूठी माया जाणकै, पूछयो जनक नरेश ।
ऋषभ पुत्र परसनभया, किया ब्रह्म उपदेश ॥
जीवण झूठो जाणके, गुरु प्रसाद लियो शीश ।
दृढ वैराग्य उपाय कै, भजै चरण जगदीश ॥
सब सुख दुख समजाणकै. मायासूं रुचि नाहि ।
जनक जन्म साफल कियो, मिल्या ब्रह्मपद माहि ॥
जनकपुरी पिंगला बसै, आशावधी अपूर ।
रामचरण सतगुरु बिना, लहयो ज्ञान भरपुर ॥
आशा तजि शीतल भई, प्रगटयो पूरण ज्ञान ।
गुरु मिलिया तृष्णा बधै, सो जासी नरक निवान ॥
नाम नाव केवट गुरु, किया बहुत उपगार ।
ई मोसर तिरिया नही, जाको वारन पार ॥
नरपखडग नारद मिल्या कीया मुहूरत पार ।

मेलिया जगलजाटकू, साधू गेरीखनाथ ।
रामचरण चोथै जन्म, गहकर काढयो हाथ ॥१२॥
गाध शब्द तब मानियो, मोक्ष भयो तत्काल ।
रामचरण क्यू उधरै, जो साध बचन दे टाल ॥१३॥
रामभिलणकै कारणै, तज्यो भरतरी राज ।
रामचरण भी त्यागसी, जाका सरसी काज ॥१४॥
हयदल गयदल पैजला, छत्र छतीसू राग ।
सुख त्रीया तजि हरिभज्या, धन उसका बडभाग ॥१५॥
देखो कलिका मानॅवी, सुगते दु ख कलेश ।
रामचरण तोहि नांतजै, कोइ कोटी करो उपदेश ॥१६॥
मानवतन दुर्लभ मिल्यो, अरुभाग मिल्यो सत्सग ।
समझपाय सतगुरु कह, अब जन्म न कीजै भग ॥१७॥
रामराम सब कहतहै इन्द्रया दहन कोय ।
रामकहै इन्द्रया दहै, तो आवा गवरण न होय ॥१८॥
कहा मदिर मढिया कहा, कहा वनगिरा गुफा ।
रामचरण भज रामकूं, येनरतनतणा नफा ॥१९॥

---

# अथ चन्द्रायण बीनती को अंग लिख्यते

शरणां की प्रतिपाल राम अब कीजिये ।
भव बूडत गह बाह काढि मोहि लीजिये ॥
तुमहो दीनदयाल दया कर न्हालियो ।
परिहा रामचरण सू राम विघन सब टालियो॥ १ ॥
माया तणा विघन्न वहुत है रामजी ।

भजन करै अतराय भुलावै नामजी
तुम समर्थ अव जाण करु कहा वीनती ।
परिहा रामचरणकी राम न आवै हीनती ।। २
राम एक अरदास हमारी मानियो ।
कामी कपटी कूड आपणो जाणियो
जे छोडो तुम हाथ ओर नही ओटजी ।
परिहा रामचरण रखि सरण बक्ष सब खोटजी ।।३
कहा करु अरदास सकल विधि जाणि हो ।
अतर गतकी पीड पीव पहिचाणि हो ।
भवमोचन भगवान ढील नहिं कीजिये ।
परिहा रामचरण की वाह नाथ गह लीजिये ।।४।

---

# अथ चन्द्रायणा साध को अंग लिख्यते

भजै निरजन राम तजै सव कामना ।
श्रद्धा शील सतोष शीश गुरु थांमना ।
साच वाच वैराग्य नही कहु रागरे ।
परिहा रामचरण सो भक्त जगत सुख त्यागरे ।।१।
जगत जाल कू तोडि तजै धन धामरे ।
भर्म कर्म सब डार भजै इक रामरे ।।
विषय वासना जाल पह्यास्वादरे ।

माया काम कूजाल इनूंकी जणिरे ॥
अष्टजाम मुखराम भजन अधिकाईये ।
परिहां रामचरण सो साध शिरोमणि गाईये ॥३॥
परकारज कै हेत करै उपकार रे ।
रामनाम धन देत असे दातार रे ॥
उलज्या कूं सुलजाय आप नि स्वारथी ।
परिहा रामचरण सो साध बडे परमारथी ॥४॥

---

## अथ चन्द्रायणा साधु संगति को अंग लिख्यते

सत्संग सुगम उपाय ध्यान के कीजिये ।
उभै दु.ख मिटजाय इसो पद लीजिये ॥
ज्ञान गरीबी पाय भजै नित राम रे ।
परिहाँ रामचरण उर क्रोध न व्यापै काम रे ॥१॥
सर्व दु ख मिट जाय कियां सत्सग रे ।
तृष्णा तर्क विकार न व्यापै अग रे ॥
तिरिया को कर त्याग गहै नहि दाम कूं
परिहां रामचरण ये धार भजै नित राम कू ॥२॥
शब्द करद दे सत समझले आप रे ।
कर्म काटि कर दूर न व्यापै माप रे ॥
जिनका कदमा लगि लेत है सीत रे ।
परिहा रामचरण कह साच रहै नहि भीत रे ॥३॥
भीत गये सब दूर भर्म भये नाश रे ।

राम शब्द की सीर प्रेम प्रकास रे॥

भूलां की गह वांह वताया पथ रे।

परिहा रामचरण कलिमाँह इसाहै सन्त रे॥

---

## अथ चन्द्रायणा प्रथम गुरुदेव को अंग

सतगुरु शरणै आयके काज कर लीजिये।

काम क्रोध मद लोभ मोह तज दीजिये

गुरु उचरै मुख वैन हृदय धर राखिये।

परिहां रामचरण मुख राम रैण दिन भाखिये॥

सतगुरु सिरजणहार जिमू शिर नाइये।

चरणामृत चित लाय सीत नित पाइये

अज्ञा आनन्द होय कर्म सब ढाइये।

परिहां रामचरण करजोड़ काल मिट जाइये॥

दुखो जीव वेहाल जगत की जालरे।

सन्त चरण की शरण करी प्रतिपाल रे

शीतल किया सुभाव धरया कर शीश रे।

परिहा रामचरण निज नाम दिया वक्षीसरे॥

लिहाज रूप गुरुदेव बण्या भव सिन्धु मै।

रामचरण शिख पार करै इक पलक मै

नाव छाडि ससार वह गया धाररे।

परिहा जिन पाया गुरु नाव ...

# अथ चन्द्रायण सुमरण को अंग लिख्यते

रामनाम को ध्वान उर धाररे ।
काम क्रोध मद लोभ चयार रिपु माररे ॥
पकड़ शील सन्तोष दोष सब त्यागिये ।
परिहा रामचरण पच सावि भजनसू लागिये ॥१॥

भजन किया भय जाय भर्म ना रहे ।
लहे आगममका भेद शव्द साची कहै ॥
नही आवै परतीति सुरतिकू जोयरे ।
परिहा रामचरण सतराम हृदा विच पोयरे ॥२॥

रसना रटत लगाय ध्यान हिरदै घरो ।
जीवा सब निर्वैर दुख द्धया परिहरो ॥
गहो साच विश्वाव कुदुबुधिकू मारिये ।
परिहा रामचरण नरदेह इसी विधि तारिये ॥३॥

मानुष देहि पाय भजत है रामकू ।
अचल पद मे आय लहै सुख धाम कू ॥
ऐसा भजन प्रताप दु:ख कहु नाहि ।
परिहा रामचरण कह साच सदा सुख माहिरे ॥४॥

---

# अथ नाम समर्थाई को अंग

आभा केरी छाँह सीतका कोटरे ।
ओस नीर यू जान आनकी ओटरे ॥

ज्ञान भाण मारुत उदै उडि जायरे ।
परिहा रामचरण भज राम सबल शरणायरे

निरधारां आधार सकस शिरताज है ।
अनाथूं के नाथ गरीबनिवाज है ॥

अन्त कालकी वार छुडावै कालसू ।
परिहा रामचरण भजराम बहुत खुस्याल सूं

अनाथूं के नाथ निज्जन रामजी ।
निश बासर रटि ताहि और तज कामजी ॥

तबही होयज पार धार तज गन्दगी ।
परिहाँ रामचरण कह साच सार है बंदगी ।

जुग जुग ही मे भई भक्त मैं भीड रे ।
साहि करि तत्काल प्रगटवो नीड रे ।

साहिब सदा सुचेत दास कै साच रे ।
परिहा रामचरण होय बेर जाण उर काच रे ॥

राम करै नही सहि भक्त को भीर रे ।
तो भक्ति भग होय जाय बधे नही धीर रे ॥

भक्त बिच्छल ता विडद भक्त पछ सोय रे ।
परिहा रामचरण यह साखि भरै सबको रे ॥५

रामनाम परताप सुरति कर जोय रे ।
या बिन तारक नाहि दूसरो कोय रे ॥

जड्ड तिरे जल मांही लिख्यो ररंकार रे ।

# अथ सवैया प्रथम गुरुदेव को अंग लिख्यते

राम को नाम मुकुट मेरे शिर ता उपमा वरणी नही जावै ।
याहीमें जोगजिगादि तुलाव्रत सजम ने तपै सव आवै ।।
याहीमे तीरथ भेपस्वरुप सनातन धर्म योही सत गावै ।
होय कृपाल दियो गुरुदेवजी रामचरण सोही मनभावै ।।१।।

किरपाल दयाल कियेजु निहाल तोडी जगजालरु पाय लगाये ।
कहे सुख स्वाल करी प्रतिपाल दई सत चालरु पथ वताये ।।
हटे जमकाल मिटे दुखसाल नहीजु वेहाल तुमै पदध्याये ।
शिष्य खुस्यालसो गति मरालही रामचरण इसे गुरु पाये ।।२।।

## अथ सवैया सुमरण को अंग

रामहिराम सुनैगुनश्रवण रामहिराम कि कीरति गावै ।
रामहिराम करै नित सुमरण रामहिराम सू ध्यान लगावै ।।
रामकै हेत मनोतन अर्पण रामविनां नह्रिआंन सुहावै ।
रामचरण ये निर्मल धर्म है होय पुनीत परमपद पावै ।।१।।

रामकू गाय ले रामकूं ध्याय लै राम निरजन नाय लगारे ।
राम मनाय लै राम रिजायलै रामविना तेरो कोण सगोरे ।।
रामकू बूजिलै रामकूं पूजिलै रामविना सवओर दगोरे ।
रामचरण कै राम सदा शिर रामहिराम सम्हालि जगोरे ।।२।।

रामहीराम पुकारत रहो मन राम विना कोइ आशन पूरे ।
रामहिराम चितारत रहो चितचेतन रामसवै अमचूरे ।।
रामहीराम सम्हालत रहो सब राम सम्हाल हरै दुख दूरे ।
रामचरण कै रामसदा शिर रामहिराम पिछाण रहूरे ।।३।।

रामहिराम रटो निशिवासर काहेकू दूसरो थाट थटोरे।
ब्रह्म का अशकू ब्रह्म उपासना माया उपासना सोहि बटोरे।।
भर्मका जालमै कालवस गुरुज्ञान करदसू कटोरे।
रामचरण के रामसदा शिर ताहि सम्हाल कै स्वाद हटोरे।

## अथ नाम महिमा को अंग

जानि अजानि परै पण पावक सोसत मान जरैही जरैगे।
जानि अजानि छुरी छिवे पारस मैलविकार हरैही हरैगे।।
जानि अजानि पिवै कोइ अमृत जासके शोक टरैही टरेणी।
जानि अजानि रटै नित रामकू रामचरण तिरैही तिरै।।

## अथ सवैया विचार को अंग लिख्यते

आनदकद चिदानद व्यापक पूरणब्रह्म रहयो भरपूरा।
ज्यू धरनीर भरयो घृत क्षीरही दारक सू नहिपातक दूरा।।
हेमव पहुप तिलाँ मधि तेल गुरुसग हाथ लहे तत नूरा।
रामचरण भरे सबही पिड ज्यू ब्रह्मड प्रकाशक सूरा।।१

जल सू भर कुभ अनेक धरया रवि को प्रतिबिब परयो सब माँही।
पवन लग्या सेति नीर हलै कहूँ सूरज तेज हलै चलै नाँही।।
ऐसेही ब्रह्म आनद लहयो जीनदेह इन्द्री गुण व्यापै न काही।
देह अध्यासी कू सुख नही थिरनीर भया बिन नाँ दरसाही।।२।

## अथ सवैया साध को अंग लिख्यते

रामहि राम करै उपदेशहि रामहि जोगरु जिग्य पसारो।
रामचरण इसे कोइ साधु है सोही शिरोमणि प्राण हमारो ॥१॥

शील सतोष दयाउर आनद कर्म निकद-निकद पसारो।
साच गहै मनबाचगहै निजनाम लहै तत ज्ञान उजारो॥

आश दहै निरआस रहै वनवास गहै सुख सिन्धु सचारो।
रामचरण ये साधु के लच्छण लच्छ विना सोही भेप बिगारो॥२॥

घरको वनको अपमान नही कछमान नही तनको धनको।
हर्ष सोग दह्यो ब्रह्म ज्ञान गह्यो सगसाहि लियो हरिके जनको॥

गतकाम भयो रतराम रह्यो सबआन उपाव गयो मनको।
कह रामचरण इसे कोइ साधु कू दोष नही घरको वनको॥३॥

रामहिराम रटै निशवासर माया को शॉसो न आवत नेरो।
है जग मे जग नाहि लिपै जग जाल को दूर कियो सब घैरो॥

ते तनमे तन के गुण विरक्त सोधिलियो सुखको निजसेरो।
रामचरण वै साधु शिरोमणि है जिनको ब्रह्ममाहि वसेरो॥४॥

साध दशु दिश कू विचरै असे नीर विषै जैसे मीन रहावे।
नीरमैं खावत नीरमैं पीवत नीरहीमे मलमुत्र करावै॥

नीर अधार रहै नीशवासर नीरसू न्यारी मुवा मरिजावै।
रामचरण दुशदिश ब्रह्महि ब्रह्मज्ञानी ब्रह्ममय विचरावै॥५॥

## अथ सवैया साध संगति को अंग लिख्यते

कर रे मन सगति साधुन की जहा वुद्दि निरमल रामकूं गावै।
लोभरु मोह किरोध मैटै सब शील सतोष दया उपजावै॥

धीरजको रस पाय छकायदे काम कुवुद्धिकी लहरिन आवै।
रामचरण नरतन पायकै भाग वड़ो सत्सगति पावै॥१॥

जिनको मनुषातनु साफल है मिल साधुकी सगति राम कहै
निश वासर धार अमी अचवै विशिपया रस धार कभू न वहै।
उर आनदकद सदा परशै दुख जाल जगत की नाहि रहै
कह रामचरण इसोपद निश्चल राम दया विन कुण लहै ।।
और मिलाप मिलै नितही नित दुर्लभ मेन्न हरी जनको
त्रयताप मिटै जिनकै दरस्या मल धोयकै दूर करै मन को ।
जीव निर्मल हीयकै राम रटै कोइ कर्मा को नाहि रहै कनको
कह रामचरण दख्यो हम जोयके सत स्थान महा धनको ।।

## अथ सवैया चिन्तावणी को अंग लिख्यते

गाय रे गाय तूं रामकूं गायलै होय सुचेत सम्हाल धनी
जायरे जाय चल्या दिन जात है साह गरीबी उडाय मनीकू
लायरे लाय वुझाय किरोध की कामकूं जोत गुमाय गनीकू
रामचरण के राम सदाशिर ताहि पिछाण न छाडि छनीकू ।।
हे रसना रप छ डितत्र रस राम सुधा पिय क्यून ज
ईहि जीवका आज जजाल मिटै जमराय को दण्ड कभून ल
वनमाझ अवाज सुनै सिंह की अघ अवुकगै ज्यू जानि भ
कह रामचरण सुचेत रहोनित तोहिकू तो ठिग नाहि ठिगे ।।
भजरै मन रामनिरजन कूं सोच परयो घन ही वन
तुछ जीवन हेत उपाय करे नित आयु घटै छिनही छिनकै
तट तूटत ताल नही दरसै [illegible]

# अथ कवित प्रथम गुरुदेव को अंग लिख्यतै

अखै धर्म इकराम सोही सब संता गायो ।
कलिमे मे धरि अवतार संतजी भेद बतायो ।।
शिष साखा उरधार मिले सतगुरु पद मांही ।
भर्मी बिन बिश्वास भेप बल पहुँचे नांही ।।
रामचरण गुरुइप्ट की कोइ सुगरा राखे टेक ।
कहा भयो बिभचारणी तन पहरया साज अनेक ।।१।।
राम नाम सम तत्व और कहूं दीसै नांही ।
श्रुति समृति कू जोय खोजि या संतन मांही ।।
सब ग्रन्थन का सार सोधि सतगुरु मोहि दीन्हा ।
दलिद्र दूर निवार रंक धनवंत कर लीन्हा ।।
बडदानी किरपाल की मुख महिमा कहा भाखिये ।
रामचरण मन अर्पि कै सतगुरु चरणा राखिये ।।२।।
बडेसंत बरियाम साच समता के सागर ।
दीनबिछलर दुखहरण सरण सुखरासी आगर ।।
ज्ञान भक्ति वैराग ध्यान धन भरे भण्डारा ।
महापुरुष मन जीति नीति सतपरम उदारा ।।
इसे चहन चोकस लिया स्वामी किरपा रामजू ।
रामचरण ता चरण को खानाजाद गुलामजू ।।३।।
किया काग सू हंस वस कर्म दूर निवारया ।
रह्या आप अलिपत जीव सरणै निसतारया ।।
पाय परम संतोष पोख्से पेम जमाया ।
राम अखण्डित जाप पाप परसै नहि काया ।।

कालडा–कृष्णागल ( र
)

मनवेध्या निजमन्न सू गया मनोरथ काम ।
जिन रामचरण सूं येकरी सो छपै शिरनाम ॥"

फल्पवृच्छ गुरुदेव कल्पना दूर निवारे ।
भी चिंतामणि भाय चितधनी रंक उदारे ॥

भक्ति मुक्ति दातार शक कुछ नांही ताकै ।
अष्ट सिद्धि नवनिद्धि रहै चरणां नित जाकै ॥

कामधेनु हर कामना करे कुवेर निहाल ।
यूं रामचरण गुरुदेव से सुरतरु गो मणि चाल ॥"

## अथ कवित्त सुमरण को अंग लिख्यते

षटऋतु बारा मास रैण दिन सांझ सिकारो ।
मध्यकाल मधिरात सदा एकै रस प्यारो ॥

नित्यानित्य अखण्ड तासको अंत जु नाही ।
वर्णाश्रम नर नारि अंत सबहि कै माही ॥

दर्शन साध स्वरुपको रामनाम आधार ।
रामचरण अक्षर उभै भजै सो उतरै पार ॥१

रामरहया भरपूर दूर काहेकू फिरिये ।
अपणा घट कूं खोज रैण दिन सुमरण करिये ॥

ज्यूं गारा की कलणि नीर की सीर न दर्शै ।
कर्मां कै आवरण राम नेडो नहि पर्शै ॥

यूं चकमक मैं आगि पथर लग परगट होई

## अथ नाम समर्थाई को अंग लिख्यते

रभजन की ओट चोट चमकि नहि लागै ।
सिंघ गरज सुण त्रास चरत वनका जिवभागै ॥
ाँ भुजग का वास तहा मूशा न रहावै ।
जिस घर जाग्रत होय निकट तस्कर नहि आवै ॥
सरणारो बाज को डरै परेवा प्राण ।
रामचरण जम यू भगै लेत नाम निर्वाण ॥३॥
ै अग्नि सू सीत मिटै तिम दीपक कीया ।
मिटै भूख अन खाय मिटै तिरपा जल पीया ॥
जहर मणि लग्या मिटै मृति अमृत चाख्या ।
मिटै अनल की झाल तास पर जल के न्हाख्या ॥
चरण ऊमस मिटै पखा कर ले पवन सू ।
राम नाम सूं अघ मिटै जे कोइ सुमरे रसन सू ॥४॥

### छन्द भुजंगी

नमो गुरुदेव कृपा पूर कीन्ही,
नमो आपस्वामी अभै गत्ति दीन्ही ।
नमो वीतरागा सुधानाम पागी,
नमो योगध्यानी, समाधिसु लागी ॥
नमो ब्रह्मरुप, अरुप अलेखम्,
नमो आप पार, उतारे अनेकम् ॥
कहे रामचरण, नमोजी दयालम्,
कृपा पूर मोपै, करीहै कृपालम् ॥१॥

कृपा पूर मौपे कृपाल करीहै,
महा भीन होती दुराशा हरीहै ।
कियो दिल्लपाक विपाक निवारे,
दियो राम नाम सबै काम सारे ।
दिये ज्ञान भक्तिसनिर्वेद साजम्,
त्तिहू लोक भोग वताये निकाजम् ।
दियो तोख पोख विलोक दयालम्,
कहै रामचरण नमामी कृपालम् ॥२॥
बडे दानपती सबै रीति पोखे,
सदा सम्मदृष्टि कहीन बिदोखै ।
कहा रक राव गिणं एक भाव,
देवे चीज रीझ उदारस्वभाव ॥
मानो मेघ धारा नही भूमि देखै,
करै ज्ञान छोल सदा यू विसेखे ।
दयावान दाता बडही दयालम्,
कहे रामचरण नमामी कृपालम् ॥३॥
महा कान्ति भारी तपै ज्यू दिनेशम्,
सदा ज्ञानरुपी विदेही नरेशम् ।
मानू शान्त धीर वसिष्ट वखानम्,
नही मोह माया न कायाभिमानम् ॥
लिया जोग वैराग भक्ति पराहै,
सदा मिष्ट वाचा उचारे गिराहै ॥

ज्ञा तेज पुज शरीर वखानम्,
सवा नूर सानन्द शोभायमानम् ।
गतीत स्वामी अकामी अलेखम्,
जनामध्य आपै गुरु जो विसेखम् ।।
ां आप धीर हरे क्रोध ज्वालम्,
द्रवै सोम दृष्टि करते निहालम् ।
ां मधुर हांसी विलासीक ब्रह्मम्,
दिपै सत गादी अनादि सुवर्मम् ।।
ा पक्ष सांची अजाची अकालम्,
कहै रामचरण नमामि कृपालम् ।।५।।
तोर चरणा परयो नित्य स्वामी,
तुम्है सानुकूल भये अंत्रजामी ।
मोहि धीरं अभीरं किये है,
दोऊ हस्त शीश दयासैं दिये है ।।
आप शरणा सकरुणा सुणी है,
उदै भाग्य मेरो भली ये वणी है ।
ा मुक्त रुपा हनी जक्त जालम्,
कहै रामचरणं नमामी कृपालम् ।।६।।
ा रामरुपं गुरुजी अगाधै,
तुम्है सेव सानन्दसू सर्व साधै ।
ा ईश विष्णवादि अवतार धारै,
सदा एक महिमा गुरु की उचारै ।।
वेद वेदान्त सिद्धान्त जेता,
ब्रह्मलोक मध्ये धरे तत्र तेता ।

निजानन्द ध्यान गुरु को वखाने,
कहै रामचरण यह मन्त्र माने ।।७।।
लिपे नाँहि काहू फरगी ज्यूं मरगीहै,
इसी रीति तोला अनता गिरगी है ।
सबै घट्ट पूर मानो व्योम रूपा,
निराकार स्वामी अनामी अनूपा ।।
ऐसे गुरु आप अमाप अतोलम्,
नही वार पार अगाध अडोलम् ।
गुरु राम धाम महा सुक्खदानी,
कहै रामचरण स्तुति वखानी ।।८।।
रामभजन कर सजन सीख सुगरे मन मेरा,
सद सुख समता पाय जाय दुख दालिद तेरा ।
विषय वासनाँ नाश आश की त्रास विलावै,
गर्भावास को वास साशना फेरन आवै ।।
दीन दरग्ह दाद होय आदर सन्ता माहि,
रामचरग रटि रेग दिन पलहू तजिये नाहि ।।९।।

## अथ कवित बेविश्वास को अंग लिख्यते

अनचर कू अँन देत देत तृग तृग के चारी ।
मुक्ता देत मराल जीव दे जीव अहारी ।।
तनकरि पय पैदास वालसुत तास पिलावै ।

कहो काशी कश्मीर कहा लाहर मुलताना।
कहां भुज्ज गुजरात कहा दखिण दिखलाना ॥
आश पासि बल वांधि मोह माया भर्मावै।
जर्ण-जर्ण आगैजीव विविध विधि नाच नचावै ॥
दुखी दीन भटकत फिरै भाग्य भरोसो खोय।
रामचरण प्रालब्ध विन कछू न प्रापति होय ॥२॥

## तृष्णा को अंग

कूंभ कहाला भरै मूणि गाडी जल भरिहै।
कोठा भरै भडार खास खाई भरि सरि है ॥
भरै पेट पुनि कोट भरै घर सुत वित्त दर्स्या।
भरै कूप अरु बाय भरै दरिया घन वर्स्या ॥
रची ठाम भरि ऊबकै समै काल प्रापति पूरै।
रामचरण सतोष विन तृष्ण सख दशनां भरै ॥३॥

## अथ कवित साध संगति को अंग लिख्यते

सब साधन कै शिरै समझ सत्सगति कीजे।
तन मन धन त्रय थोक अर्प सत्तगुरु को दीजे ॥
अनन्य भक्ति निजनाम साध संगति मैं पावे।
मिलैन दूजी ठाम भर्म त्रयलोकी आवै ॥
रामचरण सत्सग सम ओरन दीसै कोय।
जहां निरुपण ब्रह्म को सदा सर्वदा होय ॥१॥
सत्सगति कै किये भर्म भय रहै न कोई।

मल विकार मिटजाय आत्मा निर्मल होई ॥
ज्यू पारश कू परशि लोह कचन होय जावै।
नाम रूप गुण मोल फेरकै आध बधावे ॥
पारश तो कचन करै सत सत करि लेहू।
रामचरण दानी बडे अभै अमर पद देहि
सतांको सत्सग सत किरपासूं पावै।
जिनके परसत चरण भर्म भय दूरि बिलावै॥
काम क्रोध मत क्रोध सोग सांशी सब दुमरै।
अभै पद विश्राम राम निशि वासर सुमरै॥
कृष्णदेव भागवत में महिमा कही बणाय।
रामचरण सोही भई हमकूं प्रापति आय
सत्सग को परवाह जिसो अमृत को सागर।
ताकै जलको छाक दूर होय दुख के आगर॥
जैसे समद अथाह थाह वाको नहि आवै।
यू सत ज्ञान भरपूरि बहुत जीवन कूं पावै॥
प्यासा पीवो ध्यायकै अणप्यासा रहो दूर।
रामचरण सत्सग कू नोदै जा मुख धूरि
सत बडे दरिया दयासं दीन निवाजै।
जिनकी अणभै लहरि गौड करि गहरी गाजै।
मुक्ताहल निज नाम दास हसा चुगि जीवै।

# अथ कवित उपदेश को अंग लिख्यते

गिरजा बुझे ईश को ईश तुमरो पिछणावो ।
जन्म मरण मिटजाय इसो कोइ तत्व बतावो ।।
शकर भये सुनाथ नाथ अपणो धन दीन्हो ।
गवरा प्रेम बधारि धारि हिरदा मैं लीन्हो ।
निजमंत्र निश्चय करयो आदि अंत शत कोटी को ।
रामचरण जाकूं भज्या जन्म मरण को छूटी कोर ।।१।।

राम राम मुख गाय राम गुण श्रवणां सुणिये ।
नर नारी यह जोग भोग गुण नाही गुणिये ।।
ज्ञान मुस्कला लाय दाग दिलका मल हरिये ।
सब सू रहै अनेह नेह काहू नहि करिये ।।
होय निरंतर हरि भजै तजि माया विस्तार ।
तो रामचरण कलि काल मै तिरता लगै न वार ।।२।।

कलू काल नर नारि रामहो राम भणीजै ।
ये साधनसति साधि आन सब झूंठ गिणीजै ।।
और जुगा शिरताज कलु शुकदेव बतावै ।
तुछ जीवण वड लाभ राम जे रसना गावै ।।
मनसा वाचा हरि भजै तजै जगत कुल नेह ।
रामचरण वाकी सुफल कलियुग में नरदेह।।३।।

मनुषा देहि पाय गाय मन राम पियारा ।
मै तैं माया मुनि मोह तजि होय नियारा ।
वडे दिशावर आय खेप रत्नां कि भरिये ।
ओर ठोर नाही मेल मुलक चतुराशी फिरिये ।।

रामचरण तो सू कहूं ये सुण धरिये कांन ।
खल मति बिराजै वावरे होय लाभ की हांन ॥४॥

## अथ कुंडल्या सुमरण को अंग लिख्यते

राम गरीव निवाज का विडद गरीव नवाज ।
दीन होय सुमरण करै जाका सरिहै काज ॥
जाका सरिहै काज काल का झगडा छूटै ।
राम नाम लै लाग भर्म का भांडा फूटै ॥
रामचरण यह राम नाम जग मै बड़ी जिहाज ।
राम गरीब निवाज का विडद गरीव निवाज ॥१॥
नाम नाम दरियाव है दूजा छीलर जाण ।
जहा काल करीर की गम नही कोई खेचा ताण ॥
नहि कोइ खैंचा ताण कीर का जोर न लागै ।
समन्द अथग जल पूर ताहि कैसै थागै ॥
रामचरण सुख पाईया मिटी भर्म की बॉण ।
राम नाम दरियाव है दूजा चीलर जाण ॥२॥
राम विनां भावै नहीं रामचरण की आन ।
जैसे मच्छी नीर सग बिछरत छांडै प्रांन ॥
बिछरत छांडै प्रांन पवन जे दूजो पर्शै ।
रसे मगन मस्तान राम जल चहु दिशि दर्शै ॥

:: रेखता ::

सारre सार इक सार सारा शिरै रामका नाम तिहु लोक प्यारा ।
पूररे पूर भरपूर घट घट रह्या पूरणाद कहु नाहि न्यारा ।।
नूररे नूर सब तासका नूरहै नूर विन धुरि होई जाय देही ।
शूररे शूर क्रम कूटि दूरा करै रामही चरण शिर राज एकी ।।१।।

---

# अथ ग्रंथ गुरु महिमा

स्तुति.— रमतीत राम गुरुदेवजी, पुनि तिहू काल के सन्त ।
जिनकूँ रामचरण की, वन्दन वार अनन्त ।।१।।
दोहा:— शीश धरु गुरु चरण तल, जिन दिया नाम तत्सार ।
रामचरण अव रैण दिन, सुमरै वारम्वार ।।२।।

:: चौपाई ::

प्रथम कीजे गुरु की सेव । ता सग लहै निरजनदेव ।।
गुरु किरपा वुद्धि निश्चल भई । तृष्णा ताप सकल वुझि गई ।।१।।
मैं अज्ञान मति का अति हीन । सतगुरु शब्द भया परवीन ।।
सतगुरु दया भई भरपुर । धर्म कर्म सासो गयो दूर ।।२।।
गुरु की पूजा तन मम कीजै । सतगुरु शब्द हृदय धरिलीजै ।।
सतगुरु सम दूजा नही कोई । जासूँ तन मन निर्मल होई ।।३।।
सतगुरु विन सीइया नही कोई । तीन लोक फिरि देखो जोई ।।
नारद पाया गुरु उपदेश । चौरासी का मिटया कलेश ।।४।।

गुरु विन ज्ञान कहो किन पाया। वैनसेन कर गुरु समझाया ॥
सतगुरु भक्ति मुक्ति का दाता। गुरु विन निगुरा दोजिय जाता ॥५॥
गुरु मुख ज्ञान सदा सुगरा पावै। निगुरा नर के सोच न आवै ॥
निगुरा का कीजै नहिं सग। ज्ञान ध्यान मैं पाडे भंग ॥६॥
सतगुरु सांच शील पिछ्णाया। काम क्रोध मद लोभ गुमाया ॥
गुरु कृपा सन्तोष हिआया। तृष्णा ताप मिटाया सुख पाया ॥७॥
गुरु गोविन्द सू अधिकाहोई। या सुनि रीस करो मत कोई ॥
प्रथम गुरु सू भाव वधावै। गुरु मिलिया गोविन्द कू पावै ॥८॥
दत दीगम्वर गुरु चौंवीस। सव ही का मत धरया शीश ॥
अपनी अकल आप समझाया। मति फुरण कू गुरु ठहराया ॥९॥
गुणवता गुण कदे नभूलै। कृत्यघ्नी दोजिग मे जुले ॥
सुगरा गरु कि सेन पिछाण। निगुरा नर वायक नी मानै ॥१०॥
शुकदेव व्यास गर्भ जोगेय। गुरु किया जिन जनक नरेश ॥
जन्मत मोह जीत वन गयो। तोभी गुरु विन काजन भयो ॥११॥
द्वादश वर्ष गर्भ तप कीन्हो। माया सूं मन रती न दीन्हो ॥
पिता व्यास जन्मत ही त्यागौ। नरपति गुरुसू सासो भाषयो ॥१२॥
त्याग विराग मत को पूरो। इन्द्रिय जीत काछ दृढ़ शूरो ॥
एती लछ अरु गुरु सू द्रोही। तो वाको दर्श करो मति कोई ॥१३॥
वाके दर्श वुद्धि सव नाशै। ज्ञान हीन अज्ञान प्रकाशै ॥
वा सग गुरु की अवज्ञा आवै। भत्ति हीन होइ नरका जावै ॥१४॥
गुरु भक्ता गुरु शिर पर राखै। गुरु को शब्द कवहुं वही नाखै ॥
वाको सग [illegible]

सब सतां की साख सुनिजै । तो गुरू कपट कदै नही कीजै ॥
गुरु को ब्रह्यरुप करि जानै । ताकी भक्ति चढै परमानै ॥१७॥
गुरु किरपा नरकी बुद्धि पाई । पशू वृत्ति सब दूर गुमाई ॥
आप नमै गुरु दीरघ देखै । ताशिखको कृत लागै लेखे ॥१८॥
जो नर गुरु का अवगुण धारै । होय मनमुखी गुरु बिसारै ॥
सो नर जन्म-जन्म दुख पासी । गुरुद्रोही जमद्वारे जासी ॥१६॥
गुरु मनुष्य बुद्धि जानो मत कोई । सतगुरु ब्रह्म बुद्धि सम जोई ॥
सतगुरु सकल कालको काल । सिखाँ निवाजण दीनदयाल ॥२०॥

---

दोहा —सतगुरु कूँ मस्तक धरै, राम भजन सूँ प्रीति ।
रामचरण वै प्राणिया, गया जमारो जीति ॥१॥
साँचा सतगुरु सेइये, तजिये कूडा मत्त ।
रामचरण सांचा मिल्या, दर्शेगा निज तत्त ॥२॥
गुरु महिमा सीखै सुणै, हृदय करै विचार ।
रामचरण तत शोधले, सोहि उतरे पार ॥३॥
॥ इति ग्रन्थ गुरु महिमा सम्पूर्ण ॥

---

# अथ ग्रंथ नाम प्रताप लिख्यते

स्तुति.—रमतीत राम गुरु देवजी, पूनि तिहु काल के सन्त ।
जिनकूं रामचरण की, वन्दन वार अनत ॥१॥
दोहा:—महिमा नाम प्रताप की, सुणो श्रवण चितलाय ।
रामचरण रसना रटो, तो सकल झड़ि जाय ॥२॥
जिन जिन सुमर्‍या नामकूं, तो सब उतर्‍या पार ।
रामचरण जो विसरिया, सोही जम के द्वार ॥३॥

## :: चौपाई ::

राम नामकू जिन जिन ध्यायो, भनकू छेद परम पद पायो ।
शिवजी निशदिन राम उचारे, राम बिना दूजो नही धारे ॥१

पार्वतीकू राम सुनायो, राम बिना सब झूठ बतायो ।
सोही राम सुन्यो शुकदेवा, गर्भवास मे लाग्यो सेवा ॥२'

राम सुमर सब मोह निवार्‌यो, मातपिता तज बनहिं सिधार्‌यो ।
रामप्रताप रम्भा गई हारी, सुमरत राम कामना मारी ॥३।

ब्रह्म पुत्र चार सनकादिक, राम नाम के भये सवादिक ।
रामप्रताप गर्भ नहिं आवे, सुमरत राम परम सुख पावै ॥४।

राम नाम नारद मुनि गावै, हृदय प्रेम अति प्रेह बधावै ।
शेप रसातल राम पुकारे, रसना लिख कबहू नहि टारे ॥५।

उभय सहस रसना है जाकै, राम राम रटना नहि थाकै ।
नरनारी सुमरे नहि रामा, एकही जीभ भई बेकामा ॥६।

राम नाम ध्रुव ध्यान लगावै, वास वैकुण्ठ वहुर नहि आवै ।
राम भजन छूटा सब कर्मा चन्दरु सूर देय परिकर्मा ॥७॥

राम राम प्रल्हाद पुकार्‌यो, ताको पिता बहुत पच हार्‌यो ।
सकट सह्यो पर राम न छाड्‌यो, रामभरोसे मरणोहि माड्‌यो ॥८॥

अगिनधार पर्वतसू राख्यो, सिंह सर्प गज परिहरि नाख्यो ।
अन्धकूप मे राम बचायो, जन को जश हरि जग दिखलाये ॥९॥

कोप्यो असुर खडग लियो करमे, जनके हित प्रगटयो हरि खभ मे '

द्विज अजामिल मद मांस अहारी, गणिका रत विषय अति भारी ।
कर्म करत तृप्ति नही भयो, विषय सग आयु क्षीण है गयो ॥१२॥
अत समय यमदूत ने घेर्यो, नाम नारायण सुतके हित टेर्यो ।
जमदूतन सूं लियो छुडाई, अपणो जाण रुकरो सहाई ॥१३॥
ऐसो पतित और नहीं कोई, राम कहा वाकी गति होई ।
अजाण भज्याका एसहनाणा, तो जान भज्याका कहाँ बखाणा ॥१४॥
गणिका एक गरक कर्मन मे, हरिकी शक नही कछु मन मे ।
जाकूं सन्ता सैन बतार्यो, राम राम कहि कीर पढायो ॥१५॥
सुवा पढावत विषया भूली, रामप्रताप सुखसागर झूली ।
रामप्रताप जुग जुग मे गावै, मूरख नर कोई भेद न पावै ॥१६॥
हनुमान अजनि को पूता, रामचन्द्र को कहिये दूता ।
सो भी रसना राम उचार्यो, रामप्रताप कारज सब सार्यो ॥१७॥
रामचन्द्र जब लक सिधाया, सिन्धु तरण की करै उपाया ।
विश्वामित्र कहै समझाई, राम नाम लिख पत्थर तराई ॥१८॥
ए देखो नहकेवल कर्ता, अवतारा का कारज सर्ता ।
भक्त हेतु अवतारहि धरही, राम रट्या सब कारज सरही ॥१९॥
वाल्मीक वहु जीव सताया, जीव शीव का भेद न पाया ।
संता शब्दमरा कहि भाख्यो, गहि विश्वास हृदय धरि राख्यौ ॥२०॥
तीजे शब्द उलटि भये रामा, वाल्मिकी का सरिया कामा ।
शतकोटी रामायण गाई, रामप्रताप एसो है भाई ॥२१॥
बहुरि कहू पडबाका जिगकी, महिमा करि कृष्ण हरिजन की ।
रामप्रताप पचाइण वाज्यो, जोग जज्ञ जप तप सब लाज्यो ॥२२॥
रामप्रताप नीच भयो ऊँचो, राम बिना ऊँचो कुल नीचो ।
रामजना की भ्राति न कीजै, भ्राति किया नर नरक पडीजै ॥२३॥

गहि गज ग्राह समद मे घेर्यो, राम राम ऊँचे स्वर टेर्यो।
रटत राम छूट्या सब फन्दा, मुक्त भयो तत्काल गयदा ॥२४॥

फद मे पड्या पशु सी ध्यावै, नरगृह बध्यो शुद्धि नहिं पावै।
जाकू कैसे राम उबारे, जन्म जन्म भवसागर डारे ॥२५॥

राजा जनक जज्ञ अनि कीन्हों, नव जोगेश्वर दर्शन दीन्हो।
राजा मनको साशो बूझै, तुमकूं भक्ति भेद सब सूझै ॥२६॥

दास कबीरा भये उजागर, रामप्रताप भक्ति को आगर।
राम राम रट राम समाया, बहु जीवन कूं भेद बताया २७॥

कृष्णदास पयहारी कहिये, राम बिना दूजो नही गहिये।
अग्र श्याम अगी अरु तुरसी, देव मुरारि भया वध कुरसी ॥२८॥

कीता धारम कूबा केवल, राम राम रट भया निकेवल।
राम राम रटियो हरिदासा, जगत जाल सू भयो उदासा ॥२९॥

ज्ञानी गर्क भया अरु परसा, रामसुमर जग जाण्यो निरसा।
दादूदास जन्म कुल नीचे, राम रटत पहुच्यो पद ऊँचे ॥३०॥

नीच ऊँच कुल भेद विचारै, से तो जन्म आपणों हारै।
सन्ता के कुल दीसै नाही, राम राम कह राम समाहीं ॥३१॥

परसुराम खोजी वाजिन्दा, हरिदास जन हरि का बन्दा।
पहली नीचा कर्म कमाया, राम सुमर उज्वल पद पाया ॥३२॥

सन्तदास कलि भया कबीरा, रामभजन रस सन्त सुधीरा।
पर उपकार धरी दिन देहा, छके ब्रह्म रस रहै विदेहा ॥३३॥

कृपाराम सन्त का बाला, ज्यू कबीर घर भया कमाला।
दया देश परमारथ पर॰ [illegible]

सायर कहो ऐसो कुण थागै, जितो पियो अपनी तृष भागै ।
राम सन्ता का अन्त न आवै- आप आपकी बुद्धि सम गावै ॥३६॥

रामप्रताप सुनो अब ऐसो, भजता भयो कहू सो तैसो ।
रामरटत गुप्ता रस चाखै, सत शब्दो मे प्रगट भाखै ॥३७॥

प्रथम राम रसना सू गावै, मनकूं पकड एक घर लावै ।
राखै सुरति शब्द ही माही, शब्द छाड कहू अन्त न जाही ॥३८॥

तब रसना सिर छूटै धारा, चलै अखण्ड नही खण्डै लगारा ।
जल पीवन की श्रद्धा नाही, मति यो अमृत दूर होई जाही ॥३९॥

रसपीवत क्षुधा सब भागी, कठा शब्द टगटगी लागी ।
नाडिनाडि मे चलै गिलगिली, सुखधारा अतिवहै सिलसिली ॥४०॥

मुख सू कछु न उचरै बैना, लग्या कपाट खुलै नही नैना ।
श्रवणां चर्चा सुणै न कोई, कठ ध्यान यह लक्षण होई ॥४१॥

कठ के ध्यान कमकमी जागै, रोम रोम सीतग सो लागै ।
हियो गदगदै श्वास न आवै, नैणा नीर प्रवाह चलावै ॥४२॥

इक दिवस इक भया तमाशा, कण्ठ हृदय बिच उठ्यो हुलासा ।
ज्यूं पालाकी डोरण छूटी, हृदय सीर सुखम रस उठी ॥४३॥

शब्द हृदय किया वासा, ज्यू रैण अधेरी चन्द्र प्रकाशा ।
भर्म कर्म सांसो गयो भागी, हृदय ध्वनी अखण्ड लिव लागी ॥४४॥

कहा कहूं या सुख की महिमा, और सुख सब दीशै पलमा ।
हृदय ध्यान ध्वनी जब होई, दूजो साधन रहै न कोई ॥४५॥

हिरदा सू लय धरणी गई, नाभि कमल मे चेतन भई ।
शब्द गुन्जार नाडि सब जागें, रोम रोम मे होइ रहि रागै ॥४६॥

नौसे नारी मगल गावै, जहाँ मन भँवरा अति सुख पावै ।
शीतल भई सबै ही काया, शब्द ब्रह्म रस अमृत पाया ॥४७॥

अबतो शब्द गगनकूं चढिया, पश्चिम घाटि होइकै अनुसरिया।
घाटी वीस भैरु को छेकी, इकवीसे गढ गया विशेखी ॥४८॥

पहिली वैठा त्रिकूटी छाजै, जाकै ऊपर अनहद वाजै।
त्रिवेणी तट ब्रह्म न्हाया, निर्मल होई आगेकू ध्याया ॥४९॥

दोहा:—इगला पिंगला सुषमणा। मिलै त्रिवेणी घाट॥
जहा जावे जल झुलके। निर्मल होइ निराट ॥१॥
अब त्रिवेणी न्हायकै। किया गगन परवेश ॥
तीन लोकसू अलक सुख, यो कोइ चौथा देश ॥२॥

## :: चौपाई ::

अब चौथे घर पहुचा जाई, जहाँ का चहन मै कहूं सुणाई।
घरर घरर अनहद घररावे, परम ज्योति दामिणी झलकावै ॥५०॥

सुषमण नीर लुम्ब झड़िलाई, भीजत सुरति गर्क होई जाई।
अर्ध उर्ध जहाँ कमल प्रकाशा, सुरति भँवर होई करत विलासा ॥५१॥

घुरे अखण्ड अनहद वाजा, प्राण पुरुष जहाँ तख्त विराजा।
झिलमिल झिलमिल नूर प्रकाशै, अनंतकोटि रवि प्रगट्या भासै ॥५२॥

या तो वात अतोल है भाई, मुखसू कहा तोल व्है जाई।
पवन कहो कैसे गह हाथा, कैसे भरे गगन की वाथा ॥५३॥

रूप वर्ण कैसो तडका को, ऐसो कहाँ बखानों जाको।
हाक वाक रहे कहत न आवै, पहुच्या होय सोही भल पावै ॥५४॥

दोहा:—अनहद गरजै नभ झरै, दामिणि ज्योति उजास।
रामचरण सुनि सायरा, हंसा करत निवास ॥१॥

ब्रह्म परश्या की दशा बताऊँ, वाहिर के लक्षण पिछ्रणाऊँ।
जाके रंक एक ही राऊ, माया सेती करे न भाऊ ।।५६।।

जाके अन्दर ब्रह्म रस बूठा, सकल व्यवहार हो गया झूठा।
कनम कामनी करै न नेहा, छक्या ब्रह्म रस रहै विदेहा ।।५७।।

जैसे बून्द मिली सागर मे, कंसे पकड़ सके कोइ कर मे।
जीव ब्रह्म मिल भया समाना, ब्रह्म मिल्या कर्म करै न आना ।।५८।।

दोहा:—एह चहन दर्श्या विना, मति कोई छोड़ो ध्यान।
रामचरण इक राम विन, सब ही फोकट ज्ञान ।।१।।

रामचरण भज राम कूं, ब्रह्म देश कू जाय।
जहाँ जम जोराँ का भय नही, सुखमे रहे समाय ।।२।।

रामचरण कहे राम को, बडो प्रताप जग माँहि।
अनत कोटि जिन उधरिया, भजै जो भरमे नाहि ।।३।।

।। इति ग्रन्थ नाम प्रताप सम्पूर्ण ।।

---

# अथ शब्द प्रकास लिख्यते

स्तुति :— रमतीत राम गुरु देवजी, पुनि तिहू काल के सन्त।
जिनकूँ रामचरण की, वन्दन बार अनत ।।१।।

दोहा —राम नाम तारक मन्त्र, सुमरे शकर शेष।
रामचरण साचा गुरु, देवे यो उपदेश ।।२।।

सतगुरु वकसे राम नाम, शिख धारै विश्वास।
रामचरण निशदिन रटे, तो निश्चय होय प्रकाश ।।३।।

## :: चौपाई ::

अब सुणियो सब साधु सुजाना, राम भजन का करु वखाना
प्रथम नाम सतगुरु सूँ पाया, श्रवण सुनके प्रेह उपजाया ॥१॥
पुन रसना की श्रद्धा जागी, राम रटन निशि वासर लागी।
दूजी आशा सकल बुहारी, तब राम नाम मे सुरति ठहारी ॥२॥
पद्मासन निश्चल मन कीया, नासा निरति धार धर लीया।
श्वास उवास धवनि लगाई, आरत करके विरके विरह जगाई ॥३॥
रसना अग्र खुली इक सीरा, प्रथम वाको पयसो नीरा।
रटता रटता भयो मिठास, हर्ष भयो आयो विश्वास ॥४॥
कई दिवस रसना रस गटक्यो, पीछे शब्द कण्ठ मे उटक्यो।
कण्ठ स्थान बहुत कठिनाई, मुखसू वकन न बोल्यो जाई ॥५॥
खान पान केपे रुचि रहे थोरी, मारग रुक्यो जाय कह औरी।
क्षीण शरीर त्वचा कसुचानी, नील नस दीसे झलकानी ॥६॥
पीरो बदन नेतरा लाली, मुकुर ज्योति ज्यू दीपे कपाली।
चलै कमकमी रु थररावै, छाती रुधे श्वास नही आवै ॥७॥
ऐसी विधि विरहनि की होई, विरह जाण के सतगुरु सोई।
एक दिवस ऐसी बणि आई, शब्द सरक गयो हिरदा माही ॥८॥
परम सुख हिरदै प्रकाशा, ज्यू रवि कीन्हो तम को नाशा।
सहजै सुमरण हिरदै होई, बाहिर भेद न जाणे कोई ॥९॥
सोवत जागत डोरी लागी, वनबस्ती की [illegible]

नाभि कमल मे शब्द गुजारे, नौसे नारी मगल उचारे ।
नाभि हौद काया वन पीवै, ता रस साधु जुग जुग जीवै ।।१२।।

रोम रोम झुणकार झुणकै, जैसे अन्तर तार ठुणकै ।
माया अक्षर यहां निलाया, ररकार इक गगन सिधाया ।।१३।।

पश्चिम दिशा मेरु की घाटी, वीसू गाठ घोर से फाटी ।
त्रिकुटी सगम किया स्नाना, जांय चढ़्या चौथे अस्थाना ।।१४।।

जहा निरंजन तख्त विराजै, ज्योति प्रकाश अनन्त रवि राजै ।
अनहद नाद गिणत नही आवै, भाँति भाँति की राग उपावै ।।१५।।

सरव सुखमरण नीर फुहारा, शून्य शिखर का यह विव्हारा ।
झरै पणग मोती सा ढ़लकै, जाकी ज्योति अरुण सी झलकै ।।१६।।

सागर जहाँ विना घरिया, हसै वास तास मधिकारिया ।
सुखमण मोती करै अहारा, निज हसा का येही चारा ।।१७।।

शुन सायर हसा का वासा, भवसागर सुख भया उदासा ।
दरिया सुख को अन्त न आवै, छीलर काल वाज झपटावै ।।१८।।

सुखसागर मिल सुख पद पाया, सो शब्दो मे कह समझाया ।
विन देख्या परतीत न आवै, तासूं कैसे भेद बतावै ।।१९।।

अर्ध उर्ध कमला जहाँ फूल्या, भँवर रूप होई हसा भूल्या ।
भँवर गुजार गगन गिरणाया, होय मस्त अलि तहाँ लुभाया ।२०।।

ऐसो पद विरला जन पावै, सो भवसागर नाही आवै ।
राम रट्या का यह प्रकाशा, मिल्या ब्रह्म पद भव भया नाशा ।।२१।।

रामचरण कोई राम रटेगा, सो जन येही धाम लहेगा ।
राम नाम निशि वासर गासी, सो नर भवसागर तिर जासी ।।२२।।

राम नाम विन आन उपाई, ज्यूं डूल्याँ का खेल कराई ।
बालक वेलु मन्दिर बणाया, तामें दैस कूण सच पाया ।।२३।।

राम भजन विन खालो करणी, ज्यूं विन विज सुधारी धरणी ।
राम बीज साधन हल हाकै, तो रामचरण खेती फल पाके ।।२४

दोहा —वरणि कहा सक्षेप सो, दरिया कैसो पार ।
जिन परशी या धाम कू, सो लीज्यो सन्त विचार ।।१

रामचरण रट राम नाम, पाया ब्रह्म विलास ।
ई साधन कोई लागसी, जाके होसी शब्द प्रकाश ।।२

।। इति शब्द प्रकाश सम्पूर्ण ।।

---

# अथ ग्रंथ चिन्ताकणी लिख्यते

स्तूति —रमतीत राम गुरुदेवजी, पुनि तिहू काल के सन्त ।
जितकूँ एक चिन्तावणी की, वन्दन बार अनन्त ।।१

दोहा.—प्रथम वन्दन गुरुदेव कूँ, पूनि अनत कोटि निज साध ।
कहू एक चिन्तावणी, धो वाणी विमल अगाध ।।२

वधै स्वाद रस भोग से, इद्रया तणें अरत्थ ।
उन जीवन के चेतबे, करु चिन्तावणी ग्रन्थ ।।३

रामचरण उपदेश हित, कहू ग्रन्थ विस्तार ।
परयो प्राण भव कूप मे, सो निकसे अर्थ विचार ।।४

अब तू राम रसना गाया, बीतो जन्म अहलो जाय।
तेरा जन्म की सुण आदि, मूरख खोइए नहि बादि ॥३॥
पाई दुर्लभ मिनखा देह, अब हरि सुमर लाव्हा लेह।
गाफिल होय मति भाई, अवसर बहुरि नही पाई ॥४॥

दोहा.—बहुत कष्ट करि पाइयो, मिनख जन्म अवतार।
ताहि सुफल करि लीजिये, भज कै सिरजन हार ॥१॥
नरतन कूँ सब चहै, ब्रह्मा करत हुलास।
रामचरण यासूँ लहै, ब्रह्म ज्ञान प्रकाश ॥२॥

## :: चामर छन्द ::

प्रथम पिता के घट जाय, द्वितिये मात के गर्भ आय।
धरियो नीत कै संग तोय, तामे बहुत विष्ठा होय ॥५॥
ऐसा गर्भ का कहूं दुख, तामे रती नाही सुख।
आंतां रहमे तू लिपटाय, नाही श्वास लीयो जाय ॥६॥
ऊंछे शीश उर्ध पाव, जठरा अग्नि को बहु ताव।
तामे कृमि चूंटया खाय, जहां तू रहो हरिकूं ध्यान ॥७॥
अब तू काढ सांई मोहि, निशि दिन विसरु नाही तोहि।
यो दुख बहुत है भारी, अब मैं शरण हूं थारी ॥८॥
ता दिन पिता नाही माय, का सू कहे दुख समुझाय।
जा दिन नही भाई बन्ध, ता दिन नही सगा सम्बध ॥९॥
जा दिन एक दीनाथ, ता बिन और नाही साथ।
अब कै काढि मोकू देव, निशिदिन करुगो हूं सेव ॥१०॥
तुजि बिन आन जाचूँ नाहि, राखू सुरति तुझ ही माहि।
मैं तो बचन को साचो, मुझ पर महर कर बाचो ॥११॥

दोहा:—गर्भ कोल काठा किया, जीवनदास दे मुज्ज ।
आठ हहर चौसठ घडी, साई सुमरूँ तुज्ज ॥१॥
आठ पहर सुमरत रहूँ, साँई श्वासो श्वास ।
अरज करु कर जोड़ के, मेटो राम तरास ॥२॥
रामचरण सकट पडया, जीव करैं सव फाद ।
रंचक कवहू लहै, तो वचन जाय सव वाद ॥३॥

## :: चामर छन्द ::

अव तैं जन्म लियो आय, ता दिन कष्ट अधिको पाय ।
जैसे जन्नि काढ्यो तार, ता दिन लह्यो पीर अपार ॥१२॥
माता मई आपो भूल, निकस्यो रुधिर के सग भूल ।
झल्यो एक कपडा माहि, अव हरि चित आवै नाहि ॥१३॥
वधावा वाप के गावै, कुटुम्बी वहुत सुख पावै ।
नान्हो फालणै झूल्यो, अन्तरगत धणी कू भूल्यो ॥१४॥
वारण वेग चाई चाल, घर घर वधै वादरवाल ।
वधाई नेवगी पावै, भलो दिन आज का भावै ॥१५॥
भूवा ढूंढ ले आई, स्वरथ आपके ध्याई ।
भतीजो गोदि मे लीन्हो, हिरदो प्रेम सूं भीन्हों ॥२६॥
फली है साख अव म्हारी, करे छी आशा हूं थारी ।
लेस्यू दभ्रती [illegible] [illegible]

भरणां चालवा लागो, फिरे घर आँगणे भागी।
रमै जाइ बालकाँ के साथ, लकड़ी गेडियो गह हाथ ॥२०॥

अब उठ बाप सग चाल्यो, अपना किसब मे वाल्यो।
किया है व्याह का साजा, वाजै आँगणै बाजा ॥२१॥

सब मिल किया ऐसो सूल, बध्यो गृह दुख को मूल।
दुलहनि भावती आई। निशिदिन चित मै भाई ॥२२॥

दोहा:—वर्ष चतुर्दश को भयो, अब तरुण पाकी वेस।
तरुणो सेती मन बध्यो, मही भक्ति परवेस ॥१॥

वालपणी खोयो ख्याल मैं, तरुणा अधेरी वेस।
रामचरण गुरु ज्ञान को, रागै नहीं उपदेश ॥२॥

बालक बुधि उपजी नहीं मात पिता सूं हेत।
खान पान रुचि पाय कै हरि सू भयो अचेत ॥३॥

## :: चामर छन्द ::

कियो नारि सूं अब हेत, मात पिताकू दुख देत।
चालै आपणै जोरै, तरुणी चित कू चोरै ॥२३॥

काठो झूलणो भावै, ढीलो दाय नही आवै।
वाई पागड़ी बाधै, पल्ला दोई लटकता कांधै ॥२४॥

दुपटो केसरिया कीयो, पयको कमर कस लीयो।
बनाती मोचड़ी पहरै, सादी और की चहरे ॥२५॥

मेल्है घमंकि धरणी पाव, वांगा वावडयां अति चाव।
कसूंबा घोटके पीवै, अमल बिन पलक न्ही जीवै ॥२६॥

मारी पारकी ताकै, नेणा कसर की झाकै।
ऐसी अन्ध बेईमान, कीयो कामना हैरान ॥२७॥

छायां निरखंतों चालै, बाधा गर्भ की पालै ।
नागर पान सूं अति जीर्ण, बीडी लिया पोखै पावे ॥२८॥

मूंछां अधिकणोहाली, जुलप्यां सोहती काली ।
सूधां अंतर सूं भीनी, बीन्दी भाल पर दीनी ॥२९॥

हिलावै कान मे मोती, गिने नहीं दूबला गोती ।
कर की अगुलीयां बीटी, गला मे मांदल्या कण्ठी ॥३०॥

न्यारो बाप सूं होई, तिरिया पुरुष रह दोई ।
माया सर्व है मेरी, हवेली खोसल्यूं तेरी ॥३१॥

सनेही सासरयां भावै, कुटुम्बी देख दुख पावै ।
माता पिता कूं दे गार, बोले नहीं शब्द बिचार ॥३२॥

तृष्णा लोभ की अतिलाय, धनकू फिरै चहु दिशि ध्याय ।
कामी कुटिल मतिको अति हीन, मूरख विषय मे परवीण ॥३३॥

हरि को नाम सुमरै नाहि. इस विध जन्म अहलो जाहि ।
बाचा गर्भ की भूल्यो, सुख संसार के भूल्यो ॥३४॥

करे नही नारि कूं, हिरदै बस रही प्यारी ।
कोई भक्ति की भाखै, तासू बैर करि राखै ॥३५॥

दोहा —राम भक्ति जाणै नही, कर्मां सूं हुशियार ।
यह तरुण तन अवस्था, खोवे काली धार ॥१॥

वर्ष पचीसां पर भयो, अब ज्वनी को जोर ।
.त कन्या स हित कियो, नजर न आवै ओर ॥२॥

धन की चातुरी जाणै, निन्दा नाम को ठाणै ।
राखै जगत को नातो, तोडयो नाम को तातो ॥३७॥

जवानी जम की दासी, लियाँ कर जम की फाँसी ।
किया वस जीव घेरे घाल, नही सकै जवानी पाल ॥३८॥

मूरख विषय सूं रातो, फिरै घर धन्ध मे तालो ।
हरि की वात नहिं भावै, साधु देख जल जावै ॥३९॥

आपणा स्वारथाँ रुडो, हरि की भक्ति सूं कूड़ो ।
करे नही साध को सगा, अतरगत जगत को रगा ॥४०॥

मेरे कवीलो भारी, मो विन होय सव ख्वारी ।
मैं तो सवन को प्रतिपाल, भासै नही सिर पर काल ॥४१॥

करता कर्म सव दिन जाय, स्वप्ने सुख नांही पाय ।
लियो सव आपणै सिर भार, कवीलो चले नाही लार ॥४२॥

झूठो मोह वाँधे काहि, तेरे देखता सब जाहि ।
तेरो वाप कहां भाई, इस विध छोड तू जाई ॥४३॥

साँचो सार है इकराम, ता विन जगत सव वेकाम ।
जोवन पाव्हणो भाई, दिन दस देखता जाई ॥४४॥

काचा कली का सा रग, जोवण भक्ति पाडै भग ।
वुढापो शीश पर आयो, जोवन देख थरायो ॥४५॥

सव ही लूट लेसी माल, करसी वुढापो वेहाल ।
कुटुम्वी कार नही मानै, तिरिया शक नही आनै ॥४६॥

दोहा —चालीसा के ऊपरे है, वृद्ध अवस्था होय ।
चिन्ता चितकू ग्रास है, निशदिन वाढै सोय ॥१॥

अमर वेल ज्यू वृक्ष को, सूस लियो सव तत ।
रामचरण यू जगत को, लियो कवीले अन्त ॥२॥

## :: चामर छन्द ::

अव तो चेत रे अन्धा, घर का फेरिया कधा ।
नारी करै नाही नेह, सुत वारणा नित लेह ॥४७॥

तन को घट गयो जोरो, दुनिया सव कहे भोरो ।
वेटा वोल माने नाहिं, ऊठे कल्पना मन माहि ॥४८॥

तन की त्वचा सल पडिया, नैणा नीर अति झरिया ।
पलटया श्याम सव ही केश, सो तो शुक्ल हुआ भृश ॥४९॥

माथो हालवा लाग्यो, करां को जोर सव भागो ।
पगा में पड़त है आँटी, हो गई देहली घाटी ॥५०॥

श्रमणा सुणे नाही वैन, रूझै शातलो लो नैण ।
वाचा ठीक नही वोले, मनसासा पड गई झोले ॥५१॥

मुख मे दाँत नाही डाढ, देही खडखडे सव हाड ।
जठरा अग्नि भी भागी, वूढा की क्षुधानही जागी ॥५२॥

भोजन स्वाद नही लागै, मुरख रोइ रोइ त्यागै ।
घर मे हुकुम चालै नाहि, चुगली खाय पचा माहि ॥५३॥

वेटा कटकडी कीन्ही, खटोली पोल मे लीन्ही ।
मर भी जाय नही डाकी, न जाणै किता दिन वाकी ॥५४॥

प्यासा जल नही पावै, वैठण ढिग नही पावै ।
करि है कल्पना भारी, सवकू देत है गारी ॥५५॥

वाचा चूकियो अज्ञान, कियो नाहि हरि को ध्यान ।
बोल्यो गर्भ माँही बोल, नीसर भूलियोसब कोल ।।५८।।

कुटुम्बी आपणा कीया, बुढापे दूर करि दिया ।
झाड़ खाट मे जावै, ऐसा दुख भजन विन पावे ।।५९।।

अब तो भई पूरण आव, जम कै दूत घाल्यो घाव ।
आयो सावठो साथा, नही रोइ चार की बाता ।।६०।।

आवत देख बिललायो, स्यो जमदूत को भाग्यो ।
बुलावे आपणी नारी, खड़ो तू भावती म्हारी ।।६१।।

बुलावै सेन सू पूता, लियो मोही पकड जमदूता ।
करो कोई साहि अब म्हाकी, करी छी बैठ मैं थाकी ।।६२।।

दुख मे निकट नही आवै, टल टल दूर होई जावे ।
उलटी करै सब हाँसी, खड़ी रहो वहुत दुख पासी ।।६३।।

जोवन किया कर्म खोट, ताते सहे जम की चोट ।
पासी पड़ी गलकै माहि, तो भी मोह छाडे नाँहि ।।६४।।

जम का दूत ले गया मार, पहुच्यो धर्म के दरबार ।
कुटुम्बा पालियो आयो, जिन हरि नाम विसरायो ।।६५।।

दोहा.—पकडि दुत जम ले गया, राख सक्यो नही कोय ।
रामचरण झुटो जगत, अन्त रह्यो सब रोय ।।१।।

## :: चामर छन्द ::

अब तो मर गयो पापी, राक्यो रेण मे छापी ।
गाव में डर भयो भारी, लागै रैण या खारी ।।६६।।

कुटुम्बी कपट सू रोवै, हिरदय अधिक सुख होवै ।
मिटयो है आज दुख भारी, निशिदिन काडतो गारी ।।६७।।

राखी रोकि आवी पील, उज्वल करो लीप रु ढोल ।
हमारे आज अति ही सुक्ख, वुढो ले गयो सब दुख ॥६८॥
याकू वाल आओ वीर, लागी छोत अधिक शरीर ।
पीछे नीर मे न्हाया, दिवालय होय कर आया ॥६९॥
दोहा—जीवत एता दुख लह्या, वीना भज्यां भगवत ।
अब चौरासी जूणि मे, भुगते कष्ट अनन्त ॥१॥
कहा कहूं या जगत सू, मानै नही लगार ।
सब ही देखत जात है, भजै न सिरजनहार ॥२॥
मुख फेरे हरि भक्ति सू, सनमुख रहै ससार ।
रामचरण वे मावी, झुले नरक मझार ॥३॥

## :: चामर छन्द ::

कहूं अब नरक का वहुभेद, तामे जीव पावै केद ।
अष्टावीस कुण्डँ भारी, झुले अधम नरनारी ॥७०॥
थावा सार का ताता, तिन सू भरावै वाथा ।
रह्यो तू नारी सू लिपटाय, सो अब थब भैटो आय ॥७१॥
सरिता रुधिर की बहु धार, तामै वहै जीव अपार ।
काटा सार का शुला, तापर चाल रै भूला ॥७२॥
हरि कि राह नही चाल्यो, गरु का शव्द कू पाल्यो ।
तासू चलो काटा माहि, यो दुख मिटै कवहु नाहि ॥७३॥
स्वारथ हेत कि[illegible] तास नर[illegible]

हिरदय ध्यान नही धारयो, अन्तर रोग विस्तारयो।
कर सू कीयो सुकृत नाहि, गोला दिया हाथामाहि ।।७६।।
कियो नही साध को दीदार, निजरयां मेख मारै सार।
दर्शण जात असलक्यो, बेलुयु तपन मे न्हाख्यो ।।७७।।
दुख तो बहुत है भाई, कहा लग कहूं समुभाई ।
कहता ओड़ नही आव, दुख को पार नही पावै ।।७८।।

दोहा—लख चौरासी भुगततां, बीत जाय जुग चार।
पीछे नरतन पायगा, ताते राम सभार ।।१।।
राम राम रसना रटो, पालो शील सन्तोष।
दया भाव क्षमा गहो, रहो सकल निर्दोष ।।२।।
यो भूठो ससार है, भूट कुटुम्ब को हैत।
छूटै मृग जल ध्यान कै, भूल्यो मूढ अचेत ।।३।।

## :: चामर छन्द ::

अब मैं देहु भूट बताय, सुणिये प्रीति सोचित लाय।
दीसे दष्टि मे जेता, ते सब जायेगे तेता ।।७९।।
रहे नही ब्रह्मा बिष्णु महेश, नही रहै शेख भू नरेश।
रहै नही धरणी अरु आकाश, जासी मेरु मंड कैलाश ।।८०।।
नही रह सरित सागर सात, नही धर सूर शशि कुशलात।
नही रह पवन पाणी बीर, ये सब अथिर नाही धीर ।।८१।।
नही रह मेघ माला इन्द, खासी काल कर कर छन्द।
नही रह धर्म धर्म का दूत, जासी माय मा का पूत ।।८२।।
उपज्या जाय सब ही बीत, केता कहूं कर कर चीत।
समझै सैन मे स्याना, न जाने अन्ध निज गयाना ।।८३।।

कहाँ शंखासि ब्रह्म छलन, कीधो मच्छ होय निर्दलन ।
कहाँ गिरि मेरु कूरम जुथ्यो, धारयो पीठ सायर मथ्यो ॥८४॥
कहाँ हिरणाक्ष धरणी हरी, जा हित देह वराह धरी ।
मारयो असुर कीन्हो नाश, मेटी धरित्री की त्रास ॥८५॥
कहां हिरणाक्ष हरिसू द्रोह, कियो पुत्रसूं अति श्रोह ।
जब हरि धरियो नरहरि रूप, राख्यो भक्त मारयो भूप ॥८६॥
वलिकै धरयो वावन रुप, जगमे आप जाच्यो भूप ।
यो पाताल मेल्यो जाहि, भूपर निजर आवै नाहि ॥८७॥
जोधा एक सहरार त्राह, नितही चलै छतर छांह ।
जाको अधिक कहिए जोर, वा सम दूसरो नहीं और ॥८८॥
धरियो बिप्र को अवतार, ताकू मार कियो रुवार ।
कहा रे लक को राजा, जाके कनक का छाजा ॥८९॥
खाई समद कचन कोट, मारयो काल एकहि चोट ।
लियो मारकै रघुनाथ, लका चली नाही साथ ॥९०॥
रहयो नही कंस मथुरा मल्ल, महलां बैठ करतो हल्ल ।
जाकू कृष्ण लीन्हो मार, अब मैं कहत हूं पुकार ॥९१॥
सब ही गाया मारनहार, धरिया देह सब अवतार ।
जासी देव अरु दाणा, न रहसी रक अरु राणा ॥९२॥

फा गुरु ज्ञान की समसेर, कीजै सबल बैरी जेर।
इनकू मार रे भाई, सुमरो राम सुखदाई ॥९६॥

नही कोई राम बिन तेरा, झूठा जगत उल झैरा।
नवा सूं नेह मति राखै, थे तोहि गर्भ मे न्हाखै ॥९७॥

बध्यो वासना के हेत ताते, जन्म फिर फिर लेत॥
निशिदिन रामकू गावो, जामण मरण नही आवो ॥९८॥

भजन सू वासना जल जाय, दूजी नहि ओर उपाय।
अब मैं कही है सुण तोहि, हृदय धार चेतन होई ॥९९॥

रसना रामकू रटिए, सतगुरु शरण ही गहिए।
शासा जीवन सब जाय, रहसी ब्रह्मपद समाय ॥१००॥

दोहा—यह चिन्तावणी ग्रथ सुण, हरिसूं करे सनेह।
रामचरण साची कहै, फिर न धरे न दूजी देह ॥१॥

रामचरण भज राम कू, छाडि देहादिक परिवार।
झूटा तज रच साचसू, तो छुटे जम मार ॥२॥

रामचरण भज राम कूं, संत कहे समुझाय।
सुख सागर कू छाड कै, मत छीलर दुख जाय ॥३॥

सोरठा—धरियादिक कलि जाय, शब्द ब्रह्मनाहीं कले।
रामचरण रट ताहि, चौरासी का भय टलै ॥१॥

चौरासी की मार, भजन बिना छुटे नही।
ताते होइ हुसियार, यह शीख सतगुरु कही ॥२॥

॥ इति ग्रंथ चिण्तावणी सम्पूर्ण ॥

# अथ मन खण्डन लिख्यते

स्तुति — रमतीत राम गुरु देवजी, पुनि तिहूं काल के सन्त ।
जिनकू रामचरण की, बन्दन बार अनत ॥१॥

दोहा:— अलख निरजन बीनऊ, लागू सतगुरु पाय ।
मन खण्डन की जुक्ति होइ, सो मोही दोउ बताय ॥१॥

मन तन पर असवार है, गुण इन्द्री सब साथ ।
फिरे सबादा वस भयो, क्यूं करि आवै हाथ ॥२॥

---

## :: चौपाई ::

सप्त धातु काया अस्थान, चेतन राजा मन परधान ।
मन के तीन अपर्वल जोध, तामे दोय न मानै बोध ॥१॥

पाच पयादा मन की लार, पुन पांचा पंच पच आगार ।
अपणा अपणा चाहै भोग, ज्यू ज्यूं नगरी बाधै रोग ॥२॥

तिव नरपति इस मतो बिचारयो, मन खडन निजमन विस्तारियो ।
मंन की चोरी निज मन पावै, नरपति आगै सब गुदरावे ॥३॥

नरपति को निज सदा हजुरी, परकृति मन मुख बाधै धुरी ।
मैं तो हुकम राय को करि हो, तेरी चोरी कागद धरिहों ॥४॥

तेरा पाँच पियादा मारु, रज तम दोई टूक कर डारु।
सात्विक कूं मैं लेहूं फेर, काढू नगर पचीसू हैर ॥७॥
जब परकृति मन बाग उठवै, ज्ञान खडग ले निज मन ध्यावै।
मनवो जाय आकासां भँवै, निज मन हते करि नीचो दवै ॥८॥
मनवो नीची दशा बिचारै, निज मन पकड गगन की धारै।
मनवो करै उठन का दाव, निजमन काठा रोपै पाँव ॥९॥
मनवो मुख भोगा मैंकरे, निजमन उलट अफूटो धरे।
विषय वासना मन का भोग, निजमन इनको जाणे रोग ॥१०॥
दोहा:—सुण प्रकृति निजमन कहै, मुझ सिर नरपति हाथ।
तोहि चरणतल चूर हूं, पकडू तेरो साथ ॥१॥

---

# अथ मन खण्डन लिख्यते

जब मन खाटा मीठा चाव्है, तब निज फीका भोजन पावै।
मनवो ऊँचा नेतर न्हाले, तब निज चख का पडदा ढालै ॥११॥
मनवो नासा चाव्है गध, निजमन देखे दुर्गन्ध।
राग रग श्रवणा कर भावै, तब निज हरि का गुण सभलावै ॥१२॥
स्पर्श इन्द्री चावै भोग, निजमन गहे शील का जोग।
कर सूं मन सब काज सवारै, निजमन आरभ सकल निवारे ॥१३॥
चचल होय चरणा सूं चालै, निज पगो होई क भून ही हालै।
छादन त्वचा सुहाय माँगै, निजमन सबही बिस्तर त्यागै ॥१४॥
तब मन पलग पथरना हेरै, निज भूपन आसण कर फैरे।
वनवो वास महल मे करे, निजमन आसन चौडे धरे ॥१५॥
मनवो वस्ती सू मन लावै, निजमन लै वन खण्ड मे जावै।
मनवो शत्रु मित्र दोई भाखै, निजमन दोऊ समकर राखै ॥१६॥

मनवो करे मित्र से मोह, जबही निजमन ठाणै द्रोह।
मनवो वैर शत्रु सूं करे, तासू निजमन हित विस्तरे ॥१७॥

मनवा माया कूं उपजावै, निजमन दृढ वैराग उपावे।
मनवो सत्सगति सूं भागै, निजमन उलट चौगुणो लागै ॥१८॥

मनवो रामभजन सू हारै, सिर में निजमन मुद्‌गर मारै।
मनवो आडो आसण भावै, निजमन उलट खडा ठहरावै ॥१९॥

ज्यूं ज्यूं मनवो ओल्हा हेरे, जहाँ जहाँ निजमन जाइ घेरे।
कहूं न मन को लागै दाव, निजमन को छाती पर पॉव ॥२०॥

निजमन है नरपति को दास, प्रकृति मन को नहि विश्वास।
जो प्रकृति मन कै चलै सुभाय, तो अनत जूणि मे गोता खाय ॥२०॥

जीव ब्रह्म निज एको करै, चचल मन निहचल मे धरे।
ऐसे मन कूं खण्डो भाई, यह सीख सतगुरु सू पाई ॥२१॥

मन खण्डन का यह उपाव, ओर न कोई दूजा दाव।
मन कै मतै कबहु नही चालै, मनकू उलट अफूटो पालै ॥२३॥

सब जीवा कू मन भरमावै, मन कै सग दुखसुख कूं पावै।
सतगुरु शब्दा पकडे मन कू, रामचरण परम सुखै है जिनकू ॥२४॥

मन का मारया जो नर मरै, लख चौरासी घट वे धरै ॥
मन कू मार मरेगा कोई। परम धाम मैं वासा होई ॥२५॥

दोहा—मन खण्डै रामै भजे, तजै जगत गृह कूप।
रामचरण तब परसिए, आतम शुद्ध स्परुप ॥१॥

## राग—भैरव

भजरे मन राम निरजन कूँ । जन्म मरण दुख भजन कू ॥
अर्ध नाम शिल सायर पाटयो । रामचन्द्र दल तारणकू ॥१॥
जल बूडत गज के फद काटे । अजामेल अघ जारण कू ॥२॥
राम कहत गणिका निसतारी । जुग जुग अधम उधारण कूँ ॥३॥
ऊच नीच को भ्राति न राखै, शरण को प्रति पालण कू ॥४॥
रामचरण हरि ऐसे दीरघ । अवगुण गुन्ह निवारण कु ॥५॥

## पद—२

पतित उधारण विडद तुम्हारो । अव के राम पतितकूँ त्यारो ॥टेक॥
भक्त विठ्ठल कू भक्ति पियारी । हमतो पतित पापकी क्यारी ॥१॥
अजामील गणिका सी त्यारी । उनसू मैली नीति हमारी ॥२॥
कामी कपटी मैं पराहारी । लोभी लपटि चिक्ल विकारी ॥३॥
तनमन अशुचि नही आचारी । परपची अरु परधन हारी ॥४॥
गुण करता सू प्रवगुणकारी । अपणो अवगुण गुण विस्तारी ॥५॥
रामचरण मन येहि विचारी । गुण सागर मै शरण तम्हारी ॥६॥

## राग—बिहंग

राम रस पलकन कीजे न्यारो ऐसी सूज बहुरि नहि पावे ।
नरतन को अवतारो ॥टेक॥

लखचौरासी भ्रम श्रम पायो, भुगत्यो कष्ट अपारो ।
भाग भलो मिनखा तन पायो, भजलै सिरजन हारो ॥१॥

ऐसो रस और नहि कोई, पीवत लगै पियारो ।
ई अवसर मैं पीलै प्राणी, होय होय हूसियारो ॥२॥

शिव सनकादिक शेष पिवत है, अनत कोटि जन धास्यो।
राम शब्द निर्दाण पुकारे, जिन शिर भार उतास्यो ॥३॥
माया मोह नारि सुत वधु, त्यागयो सकल पसारो।
रामचरण ताकी वलिहारी, जाकै या रसको अधिकारो ॥४॥

## पद–१

रामजी सवका सिरजनहारा। ऊच नीच कोई भेद न जाणै।
भज्या उतारं पारा ॥टेक॥
पडित गावै वेद पुरणा, दुनिया आंन पसारा।
हरि मारग की खवर न पाई, भूल्यो सव ससारा ॥१॥
सत मिल्या सवही विधि पावै, भजन भेद अधिकारा।
रामनाम निर्पक्ष बतावै, नहि कोइ म्हारा थारा ॥२॥
घट घट व्यापक राम कहीजे, उतम मधिम विहारा।
जो ध्यावै सोही पद पावै, जामै फेर न सारा ॥३॥
तन मन जीत रामरस पीवे, जीवै ई आधारा।
रामचरण ताहि और न भावै, सव रस लागै खारा ॥४॥

## पद–२

नरतू यहा क्यू आय भुलांनो। बहूत अरज ग्रभ मांही कीन्ही।
प्रभुजी मेरी मानो ॥टेक॥

